चन्दनदास—( कानों को ढांपकर )। ऐसा न कहिये २। तृणका अग्नि के साथ कैसे विरोध हो सकता है

चाणक्य—ऐसा विरोध कि तुम अभीतक राजा के विरोध करनेवाले मन्त्री राक्षस के कुटुम्बियों को अपने घरमें छिपाये हो।

चन्दनदास—आर्य! यह बात झूठी है, किसी दुष्टने आप को धोखा दिया है।

चाणक्य—चन्दनदास! सन्देह मत करो। डरे हुए पूर्वराजा के नौकर नहीं चाहनेवाले भी पुरवासियों के घरमें कुटुम्बवर्ग को रखकर देशान्तर चले जाते हैं, इस कारण उनका रखना ही दोष का सूचक होता है।

चन्दनदास—श्रीमन्! आपका यह कहना ठीक है। पहिले हमारे घरमें मन्त्रि राक्षस के कलत्रादि थे।

चाणक्य—तुमने पहिले कहा कि यह बात झूठी है। अब कहते हो कि पहिले थे, यह दोनों वचन विरुद्ध मालूम होते हैं

चन्दनदास—हमारे वचन में यही तो ऐब है।

चाणक्य—चन्दनदास! चन्द्रगुप्त राजा के रहने पर ऐब करना अनिष्टकारी है। इसलिये राक्षस के कुटुम्बवर्ग को देकर तुम निर्दोष हो जाओ।

चन्दनदास—आर्य! मैं कहता हूँ कि पहिले मेरे घरमें मन्त्रिराक्षस के कुटुम्बी थे।

चाणक्य—अब कहाँ गये?

चन्दनदास—मैं नहीं जानता कि कहाँ गये।

चाणक्य—( हँस कर ) क्यों नहीं जानते? चन्दनदास! सिर पर सर्प सवार है, किन्तु उसका उपाय दूर है और नन्द की तरह चाणक्य······( आधी ही बात कहकर लज्जित हो जाता है )

चन्दनदास—( मनही मन )

( २२ ) आकाश में मेघ का घोर गर्जन हो रहा है, स्त्री दूर है, यह क्या हुआ? दिव्य औषधियां हिमालय पर हैं और सर्प सिरपर बैठा हुआ है॥

चाणक्य—मन्त्रिराक्षस चन्द्रगुप्त को मार डालेगा, ऐसा मत समझो। देखो—

( २३ ) नन्दराजा के जीवित रहते पराक्रमी और नीति को जाननेवाले

वक्रनास आदि मुख्यमन्त्रियों द्वारा बारम्बार चलायमान भी राज्यलक्ष्मी स्थिर न की जा सकी। तब इस समय संसार को प्रकाशित करती हुई चन्द्रिका की तरह स्थिर राज्यलक्ष्मी को चन्द्रमा के समान चन्द्रगुप्त राजा से कौन सा पुरुष उसे अलग कर सकता है ॥

और भी ( पहिले कहा हुआ-'आस्वादितद्विरदशोणितशोणशोभा' इस श्लोक को पढ़ता है )

चन्दनदास—( मन ही मन ) मनोऽभिलषित कार्य सिद्ध हो जाने पर तुम्हारी आत्मप्रशंसा भी भली ही लगती है।

( नेपथ्य में निकाले जाते हुए जीवसिद्धि को देखने लिये आए हुए लोगों का कोलाहल सुनाई देता है )

चाणक्य—शार्ङ्गरव ! देखो तो यह कोलाहल कैसा है ।

शिष्य—जो आज्ञा ( बाहर जाकर और फिर प्रवेशकर ) । राजा के विरुद्ध कार्य करनेवाला जीवसिद्धि नामक क्षपणक राजा चन्द्रगुप्त की आज्ञा से अनादर के साथ नगर से निकाला जाता है ।

चाणक्य—क्षपणक अनादर योग्य नहीं है, किन्तु राजा के विरुद्ध कार्य करने का फल भोगना ही पड़ता है । चन्दनदास ! यह राजा चन्द्रगुप्त राजविरोधियों को कठिन दण्ड देता है, इस कारण मेरे वचन को मानो और राक्षस के कलत्र-वर्ग को ले आओ और बहुत दिनतक अनेक प्रकार से राजा के अनुग्रह का फल भोगो ।

चन्दनदास—हमारे घरमें मन्त्रिराक्षस के कुटुम्बी नहीं हैं ।

( नेपथ्यमें फिर पूर्ववत् लोगों का कोलाहल सुनाई देता है ) ।

चाणक्य—शार्ङ्गरव ! देखो यह क्या है ।

शिष्य—जो आज्ञा । ( यह कहकर बाहर जाकर और फिर प्रवेशकर ) । उपाध्याय ! राजा के विरुद्ध कार्य करनेवाला शकटदास नाम का कायस्थ राजा की आज्ञा से सूली पर चढ़ाने लिये ले जाया जाता है ।

चाणक्य—अपना कर्मफल भोगे । चन्दनदास ! इसी तरह यह राजा विरुद्ध कार्य करनेवालों को कठिन दण्ड देता है । वह राक्षस के कुटुम्बियों को

छिपाकर रखने का अपराध नहीं सहन कर सकेगा। इस कारण दूसरे के कुटुम्बियों को देकर अपने कुटुम्बियों और जीवन की रक्षा करो।

**चन्दनदास**—आर्य! आप मुझको क्या डर दिखाते हैं? यदि हमारे घर में राक्षसके कुटुम्बी हों भी तो मैं नहीं दे सकता नहीं रहनेसे तो फिर बात ही क्या है।

**चाणक्य**—चन्दनदास! ऐसा ही तुम्हारा निश्चय ( विचार ) है?

**चन्दनदास**—हां, यह हमारा स्थिर संकल्प है।

**चाणक्य**—( मनही मन )। धन्य हो चन्दनदास! तुम धन्य हो।

( २४ ) मनुष्य धनके लोभ में पड़कर कठिन से कठिन कार्य कर उठता है, पर इस कलियुगमें बिना किसी लोभके शिवि राजाको छोड़कर तुम्हारे जैसा दूसरा कौन ऐसा कठिन कार्य कर सकता है? कोई भी नहीं॥

( जोरसे ) चन्दनदास! तुम्हारा ऐसा ही विचार है?

**चन्दनदास**—हां।

**चाणक्य**—( क्रोधसे )। अरे दुष्ट कार्य करनेवाले बनिये! ऐसा है तो राजा के क्रोध का फल भोग।

**चन्दनदास**—( दोनों बाहु फैलाकर ) मैं तय्यार हूँ। आप अपने अधिकार के अनुरूप कार्य कीजिये।

**चाणक्य**—( क्रोध के साथ ) शार्ङ्गरव! हमारे कथनाऽनुसार कालपाशिक और दण्डपाशिक दोनों से कहो कि इस दुष्ट बनिये चन्दनदास को शीघ्र गिरफ्तार करलें अथवा-ठहरो, दुर्गपाल और विजयपाल दोनों से कहो कि पहिले इसका धन जब्त करके स्त्रीपुत्र के साथ इसको बांधकर तबतक जेल में रखें जब तक मैं चन्द्रगुप्त से कहता हूँ। वही इसके प्राणान्तिक दण्ड की आज्ञा देगा।

**शिष्य**—आपकी जैसी आज्ञा। चन्दनदास! इधर २

**चन्दनदास**—उठकर आर्य्य! यह मैं आता हूँ। ( मनही मन )। यह हर्ष की बात है कि मित्र के कार्य से मेरा विनाश हुआ, न कि अपने दोष से। ( शिष्य के साथ बाहर चला जाता है )

**चाणक्य**—( खुशी के साथ )। हर्षकी बात है कि अब राक्षस मिलगया। क्यों कि—

( २५ ) जिस प्रकार चन्दनदास राक्षस की आपत्ति में अपने प्राणों को तुच्छ समझकर त्यागता है । उसी तरह चन्दनदासकी आपत्ति में राक्षस को भी अपने प्राण प्रिय न होंगे ॥

( नेपथ्य में कोलाहल होता है ) ।

चाणक्य—शार्ङ्गरव !

शिष्य—( प्रवेशकर ) उपाध्याय ! आज्ञा कीजिये ।

चाणक्य—देखो तो यह क्या है ?

शिष्य—( बाहर जाकर और देख कर फिर प्रवेशकर आश्चर्य के साथ कहता है ) । उपाध्याय ! सिद्धार्थक वध्यस्थान से बंधे हुए शकटदास को लेकर भाग गया ।

चाणक्य—( मनही मन ) । सिद्धार्थक ! तुमने अच्छा किया तुमने कार्य का आरम्भ कर दिया । ( जोरसे ) । क्या जबरदस्ती लेकर भागगया ? ( क्रोध-कर ) वत्स ! भागुरायण से कहो कि सिद्धार्थ को पकड़कर शीघ्र ले आवे ।

शिष्य—( फिर वैसा ही करके प्रवेशकर दुःख के साथ ) । उपाध्याय ! खेद की बात है. कि भागुरायण भी भाग गया ।

चाणक्य—( मन ही मन ) । कार्य सिद्धि के वास्ते जाओ । ( जोरसे-क्रोधी के समान ) । वत्स ! हमारे वचन के अनुसार भद्रभट-पुरुषदत्त-हिङ्गुरात बलगुप्त-राजसेन-रोहिताक्ष-विजयवर्म्मा आदि से कहो कि शीघ्र जाकर दुष्ट भागु-रायण को पकड़ें ।

शिष्य—जैसी आप की आज्ञा ( यह कहता हुआ बाहर जाकर-फिर लौट-कर ) । उपाध्याय ! खेदकी बात है कि सब प्रजामण्डल व्याकुल है, वे भद्रभट प्रभृति भी सबेरे ही चले गये ।

चाणक्य—( मनही मन ) सब का जाना सफल हो ( जोर से ) । वत्स ! चिन्ता मत करो ।

देखो—

( २६ ) जो भद्रभट आदि गुप्तचर अपने हृदय में मेरा इष्ट वा अनिष्ट रखकर चलेगये, वे सब पहिले ही गए थे और जो हैं वे भी चलेजाने तैयार हो जायँ, तो भी नन्दका विनाश करने में अपने पराक्रम की महिमा दिखानेवाली और अर्थ

साधन करने में सैकड़ों सेना से भी अधिक बलवती केवल एक हमारी बुद्धि न जाय ॥

( उठकर प्रत्यक्ष की तरह आकाशमें लक्ष्यबांधकर ) यह मैं भद्रभट आदि दुष्टों को पकड़ता हूँ। ( मन ही मन )। दुष्ट राक्षस ! अब कहां जाओगे ? मैं शीघ्र ही तुमको—

( ६७ ) अपनी इच्छा से अकेले रहनेवाले, बहुत दानशक्ति युक्त, बढ़हुए सेनाके मद से मेरा अनिष्ट करने के लिये तत्पर तुमका निरङ्कुश-और यूथों से अलग हुए और बहते हुए मद जलवाले बढ़े हुए बलके अभिमान से वनके सरोवर में प्रवेश करते हुए वनके हाथी की तरह अपनी बुद्धि से तुमको अपने वश में करके चन्द्रगुप्तके मन्त्रिरूप इष्टकार्य साधनके काम में लगाता हूँ। ( यह कह कर चले जाते हैं। )

॥ प्रथम अङ्क समाप्त ॥ १ ॥

---

## द्वितीय अङ्क ।

( * आहितुण्डिक प्रवेश करता है )।

( १ ) जो मनुष्य-विष के औषधि विशेषका प्रयोग अच्छी तरह जानते हैं, और माहेन्द्रादि देवता के मन्त्र को भी जानते हैं, ( अथवा ) सर्पकुण्डलस्थान को विशेषरूप से जानकर पृथ्वी को खोदते हैं, और गारुडादि मन्त्रों से अपनी आत्मरक्षा में तत्पर रहते हैं, वे ही सर्पोंकी सेवा कर सकते हैं।

दूसरे पक्षमें अर्थ यह है कि—

जो अपने राष्ट्रचिन्तन में समुचित न्याय को जानते और राष्ट्रको चाहते हैं और जो षाड्गुण्य चिन्तनरूप मन्त्रणाकार्यकी रक्षा में तत्पर रहते हैं, वे ही मनुष्य राजा की सेवा करते हैं।

( आकाश में )। आर्य ! क्या कहते हो कि तुम कौन हो ? आर्य ! मैं जीर्ण-विष नाम का आहितुण्डिक ( सपेरा ) हूं। ( फिर आकाश में ) क्या कहते हो कि मैं भी सर्प से खेलने की इच्छा करता हूं। तो पहले आप यह कहिये कि आप क्या काम करते हैं ? ( फिर आकाश में )। क्या बोलते हो कि मैं रा

---

* आहितुण्डिक उसे कहते हैं कि जिसकी जीविका सर्पके द्वारा होती हो।

कुल सेवक हूँ । तो आप सर्वदा सर्पसे खेलते ही हैं । क्या कहते हैं कि किसतरह से ? गारुडादि मन्त्र के और ईश्वरमूलकादि औषधिके प्रयोग को नहीं जानने वाला, सर्प ग्राही, और विना अङ्कुशलिये ही मतवाल हाथी के ऊपर चढने वाला, और अधिकार पायेहुए अभिमानी राजसेवक, ये तीनों अवश्यही विनाशको प्राप्त होते हैं । यह आकाशचारी पुरुष देखते २ ही चलागया ! ( फिर आकाशमें ) आर्य ! तुम फिर क्या कहते हो कि उन पेटारियों में क्या है । आर्य ! इसमें हमारी जीविका चलाने वाले सर्प हैं । ( फिर आकाशमें ) । क्या कहते हो कि मैं देखना चाहता हूँ । आप प्रसन्न हों प्रसन्न हों । आपका यह देखना ठीक ही है । इस लिये यदि आपकी इच्छा हो तो यहाँ आइए मैं इस घर में देखाता हूँ । ( फिर आकाशमें ) । क्या कहते हो कि यह मन्त्रिराक्षसका घर है ? । यहाँ हमारे जैसे पुरुषों का प्रवेश नहीं है । इसलिये आप चलेजाइये ? जीविका के कारण यहाँ भी मेरा प्रवेश है । क्या यह भी चलागया ?

( चारों ओर देखकर मनहीमन । आश्चर्य है । चाणक्यकी बुद्धि के अनुसार चलनेवाला चन्द्रगुप्तको देखकर राक्षसका उद्योग व्यर्थही दीखपड़ता है । और राक्षसकी बुद्धि के अनुसार चलनेवाला मलयकेतु को देखकर चन्द्रगुप्त को राज्य से हटे हुए की तरह देखता हूँ ।

जैसे कि—

( २ ) चाणक्य की बुद्धि रूपीडोरी से बँधी हुई चन्द्रगुप्त की राज्यलक्ष्मी को मैं स्थिर जानता हूँ । पर वह भी राक्षसके सामादि उपायरूपी हाथों से खींची हुई की तरह दीख पडती है ॥

इसलिये अच्छीतरह नीतिको जानेने वाले इन दोनों मन्त्रियोंके परस्परविरोध होने पर नन्दकुल की राज्य लक्ष्मी का आपस आना असम्भव ही जानपड़ता है ।

जैसे कि—

( ३ ) सघन वन में परस्पर लड़ते हुए वन्य हस्तियों के बीच डरी हुई हस्तिनी की तरह परस्पर विरोध करते हुए दोनों प्रधान मन्त्रियों के बीच में पड़ी राज्यलक्ष्मी गमन और आगमन से खिन्न की तरह मालूम होती है ॥

इस लिये चलो तबतक मैं मन्त्रिराक्षसको देखता हूँ । ( घूमकर खडा होकर जाता है । )

तब अपने घरमें आसन [illegible] बैठा और नौकरों के साथ चिन्तित राक्षस प्रवेश करता है ) ।

राक्षस—( ऊपर देखकर आंखों में आंसू भरकर ) कष्ट है—महा कष्ट है !!

( ४ ) नीति ( दण्डनीति ) विक्रम ( शौर्य्य ) गुण ( सन्धिविग्रहप्रभृति ) इनके यथावत्प्रयोग करने से शत्रु जिनके शान्त हैं ऐसे वृष्णिवंशियों के सदृश नन्दराजा के विस्तृत कुल के निर्दयभाग्य द्वारा नाश होने पर अधिकचिन्ता के कारण व्याकुल मन से रातदिन जाग रहा हूँ यह भी बिना आधार के विचित्र व्यापार घटना है ॥

अथवा—

( ५ ) मलयकेतुका नौकर बनकर मैं नीति प्रयोगमें जो आग्रह के साथ मन देता हूँ सो अपने प्रभु की भक्ति भूलजाने के लिए नहीं, यथावत् सामदानादि प्रयोगमें आत्माकी मूढता के कारण भी नहीं, और अपनी प्रतिष्ठा बढ़ाने के लिए भी नहीं, बल्कि स्वर्ग में गये हुए देव ( नन्दराजा ) शत्रु के वधसे आराधित हों इस लिये ॥

( आकाश की ओर देखता हुआ आखों में आंशू भर कर ) । भगवति ! लक्ष्मी ! तू बड़ी अगुणज्ञा है—

क्योंकि—

( ६ ) हे चपलस्वभाववाली ! सुखसम्भोगादिसाधन करने वाले भी राजा नन्द को छोड़कर तु शत्रु चन्द्रगुप्त में क्यों अनुरागवती हो गयी सो कहो, मदवाल हाथी के नाशहोने पर मदजलधारा की तरह तू उनके साथ साथ क्यों नहीं नष्ट हो गई ॥

और भी—

( ७ ) हे असत्कुलीने ! हे पापे ! क्या प्रतिष्ठितकुलवाले और राजा पृथ्वी में नहीं हैं, जिससे तू ने कुलहीनचन्द्रगुप्त को अपना पतिबना लिया । इससे मालूम होता है कि काशपुष्प का अग्रभाग के सदृश चञ्चल प्रकृति वाली स्त्रियों की बुद्धि स्वभावही से पुरुष के गुणों को नहीं जान सकती ।

और भी—

हे दुष्टस्वभाववाली ! इसी कारण तेरे आश्रय रूप चन्द्रगुप्तका नाशकरके मैं

तुझे भी निष्फलमनोरथ वाली करता हूँ। ( विचारकर ) नगरसे बाहर आते समय परम सुहृद् चन्दन दास के घरमें अपने गृहजनोंको रखकर मैंने अच्छाही किया। क्यों कि राक्षस तय्यार है। कुसुमपुर के रहने वाले और हमलोगोंकेसाथ एककार्य करने वाले नन्दराजाके नौकरों का उद्योग शिथिल न होगा। चन्द्रगुप्त के शरीरको जलाने के लिए मेरे द्वारा भेजे गये विषरस के देने वालों का संग्रह करने के लिए और शत्रु के कार्य को भङ्ग करने के लिये मैंने बहुत सा द्रव्य इकट्ठा करके शकटदास को नियुक्त कर दिया है। हमेशा शत्रु की गतिविधि को जानने केलिये, और शत्रुके मेल को भङ्ग करने के लिये जीव सिद्धि आदि मित्र भेजेगये हैं। इसमें विशेष कहना क्या है--

( ८ ) प्रियपुत्रवाला नन्दराजा जिस चन्द्रगुप्त को व्याघ्र के बच्चे की तरह पालकर सपरिवार मरगया। उसी चन्द्रगुप्त के मर्म स्थान को मैं अपनी बुद्धि रूप माया से भेदन करता हूँ। यदि मेरा कल्याण नहीं सहने वाला भाग्य उसका रक्षक न हो।

( कञ्चुकी प्रवेश करता है )।

कञ्चुकी—

( ९ ) जसे चाणक्य की नीति ने राजा नन्द को पराजित कर कुसुमपुर में चन्द्रगुप्त को राजा बनाया उसी तरह वृद्धावस्था ने मेरी विषयाभिलाषा को हटा कर मुझ में धर्म को स्थान दिया। अब बढ़े हुए उस चन्द्रगुप्त को मलयकेतु की शुश्रूषा से अवसर पाया हुआ राक्षस की तरह लोग धर्म को जीतने की चेष्टा करता है। पर जीत नहीं सकता है। (देखकर)। यही मन्त्री राक्षस है। (घूमकर-और समीप जाकर ) यही राक्षस मन्त्री का घर है। प्रवेश करता हूँ। ( प्रवेश कर-और देख कर ) मन्त्रिन्! आपका कल्याण हो।

**राक्षस—**आर्य जाजले! मैं प्रणाम करता हूँ। प्रियम्वदक! कञ्चुकी के लिये आसन लाओ।

**पुरुष—**यह आसन है, आप वैठिये।

**कञ्चुकी—**( विचित्र ढंग सेबैठ कर )। मन्त्रिन्! कुमार मलय केतु आप को कहते हैं कि मन्त्रि राक्षस ने बहुत दिन से उचित शरीर संस्कार छोड़ दिया है

इस लिये मेरे हृदय में दुःख होता है। यद्यपि वे स्वामी के गुणों को किसी तरह नहीं भूल सकते हैं तो भी हमारी प्रार्थना मानने योग्य हैं।

( इतना कह अलङ्करणों को देखा कर )। मन्त्रिन्! कुमार ( मलय केतु ) ने इन अलङ्करणों को अपने शरीरसे उतार कर आपके लिये भेजा है, आप इन को धारण कीजिये।

राक्षस—आर्य जाजलि! हमारे कहे अनुसार कुमारसे कहो कि मैं आप के गुणों से स्वामी के गुण को भूलगया हूं।

किन्तु—

( १० ) हेराजन्! शत्रुवर्ग जिन के द्वारा नष्ट किये गये हैं ऐसे आप के सुवर्णभूषित इस सिंहासन को जबतक मैं सुगाङ्ग प्रासाद के ऊपर नहीं रखूंगा। तब तक मैं पराक्रमहीन ( और ) शत्रु के परा भव से अति दीन इन अपने अङ्गों में एक भी अलङ्करण को नहीं धारण करूंगा॥

कञ्चुकी—मन्त्रिन्! आपके मन्त्री रहने पर कुमारका यह होना सुलभ है इस लिये कुमारकी पहली प्रार्थना स्वीकार कर लीजिये।

राक्षस—आर्य? कुमार की तरह आप भी मान्य हैं, इसलिये मैं कुमार की आज्ञा को मानता हूँ।

कञ्चुकी—(विचित्र ढंग से भूषणों को पहना कर)। आप को कल्याणहो, अब मैं जाता हूँ।

राक्षस—आर्य! मैं प्रणाम करता हूं। ( कञ्चुकी चलागया ) प्रियम्वदक! देखो कि हम से मिलने के लिये दरवाजे पर कौन खड़ा है।

प्रियम्वदक—जैसी आपकी आज्ञा ( घूमकर सपेरे को देख कर )। आर्य! तुम कौन हो।

आहितुण्डिक—भद्र! मैं जीर्णविष नाम का सपेरिया हूँ, मन्त्रि राक्षस के आगे सर्पों से खेल करना चाहता हूँ

प्रियम्वदक—ठहरो मैं अभी निवेदन करता हूं। (राक्षस के समीप जाकर) आर्य! एक सपेरिया आया है जोकि आप के आगे सर्पों से खेलने चाहता है।

राक्षस—( वाम नेत्र का कम्पन दिखता हुआ मन ही मन )। क्यों पहले

ही सर्पका दर्शन भया । ( जोर से ) प्रि ंवदक ! मुझे सर्प देखनेकी इच्छा नहीं है, इस लिये उसे कुछ द्रव्य देकर भगा दो ।

प्रियम्वदक--आपकी जो आज्ञा (घूमकर सपेरिया के पास जाकर) । भद्र ! मन्त्री राक्षस विना खेल देखेही आपको द्रव्य देते हैं ।

आहितुण्डिक--भद्र ! हमारे वचन से मन्त्रीको कहो कि मैं केवल सपेरिया ही नहीं हूँ--किन्तु प्राकृत भाषा का कवि भी । इसलिये यदि मेरी खेल को देखना नहीं चाहते हैं तो इस पत्र को पढ़ने की कृपा करें ।

( पत्र देता है )

प्रियम्वदक—(पत्र को ले राक्षसके पास जाकर) मन्त्रिन् ! यह आहितुण्डिक ( सपेरिया ) कहताहै कि मैं केवल सपेरिया ही नहीं हूं किन्तु प्राकृत भाषा का कवि भी हूँ । इसलिये मन्त्री मुझे दर्शन न दे सकें तो इस पत्र को ही वाचने की कृपा करें ।

राक्षस—( पत्र लेकर बाँचता है )

(११) भ्रमर अपनी चतुरता से समस्त पुष्परस को पीकर जो वस्तु (मधु) बाहर निकालता है, वह (मधु) दूसरे देव-पितृ कार्य का साधन करता है ।

( दूसरे पक्ष का अर्थ यह है )

भ्रमर के समान मैं आप का दूत अपनी चतुरता से समस्त कुसुमपुर के वृत्तान्त को जान कर आपके आगे जो कुछ कहता हूँ, कहाहुआ मेरा वचन आपके सन्धि विग्रहादि कार्यका साधन करेगा ।

राक्षस—( मन ही मन ) । अये ! कुसुमपुर का वृत्तान्त को जानने वाला मैं आप का गुप्तचर हूं । अहो कार्य में मन लगे रहने से और दूतों की विशेषता से मैं भूल गया था । अब याद आया । मालूम होता है कि सपेरिये के वेश में कुसुपुर से आया हुआ यह विराध गुप्त है (जोरसे) । प्रियम्बदक । उस को यहाँ ले आओ यह सुकवि है, इसके सुभाषित सुनना चाहिये ।

प्रियम्वदक—आपकी जो आज्ञा (सपेरिये के पास जाकर) आप चलिये ।

आहितुण्डिक—( विचित्र ढंग से समीप जाकर और देख कर संस्कृतभाषा में मनही मन ) ।

अये ! यह मन्त्री राक्षस बैठे हैं । वही यह मन्त्रि राक्षस है—

(१२) जिनके उद्योगसे डरो हुई राज्य लक्ष्मी चन्द्रगुप्त के कण्ठ में आपने बांधे भुजाको धीरे से रख कर–मुझको फेरती हुई जबरदस्ती उस के कन्धे पर रखा गया और बार बार गोद में गिरते हुए दहने भुजासे दृढ आलिङ्गन किये रहने के कारण बञ्चित सुख वाले अपने दहिनास्तन को चन्द्रगुप्तके हृदय में अभी· तक भी नहीं रखपाती है ॥

( जोरसे ) मन्त्रिन् ! आपकी जय हो, जय हो ।

राक्षस—( देख कर ) । अये विराध ! ( यह कहने पर याद आया ) । प्रियम्बदक । अभी हम सर्प को खेल देखेंगे इस लिये सब आदमी चले जायँ, और तुम भी अपना काम करने जाओ ।

प्रियम्बदक—मन्त्री की जो आज्ञा । ( सबके सब चले गये ) ।

राक्षस—मित्र विराधगुप्त ! यह आसन है, बैठिये ।

विराधगुप्त—मन्त्री की जो आज्ञा ( विचित्र ढंग से बैठता है )

राक्षस—( सोचता हुआ देख कर । अहो ! कष्ट की बात है राजा के सेवकों की यह दुरवस्था । ( यह कह कर रोने लगता है ) ।

विराधगुप्त—मन्त्रिन् ! शोक करना व्यर्थ है, आप हम लोगों को बहुत शीघ्रही पहिली अवस्थाको प्राप्त करादें गे ।

राक्षस—मित्र विराध गुप्त ! अब कुसुमपुरका वृत्तान्त कहो ।

विराधगुप्त—मन्त्रिन् ! कुसुमपुर का वृत्तान्त बहुत विस्तृत है, इसलिये यह कहिये कि कहां से कहूँ ।

राक्षस—मित्र ! पहले चन्द्रगुप्तके नगरप्रवेश से लेकर हमसे भेजेगये विषरस देने वाले दूतों ने क्या किया, यह सुनना चाहता हूँ ।

विराधगुप्त—मैं कहता हूँ । चाणक्य के पक्षपाती, प्रलयकाल में बढ़े हुए जलवाले समुद्रकी तरह बढ़े हुए शक–यवन–किरात–काम्बोज–पारसीक–बाल्हीक आदि तथा चन्द्रगुप्त और पर्वतेश्वरके सैन्यों से चारोतरफ कुसुमपुर घिरा हुआ है।

राक्षस—( शस्त्र सम्हाल कर ) । हमारे रहते कुसुमपुर को कौन घेरेगा. प्रवीरक ! प्रवीरक ! जल्दी से अभी—

( १३ ) योद्धा लोग प्राकारके चारों तरफ शीघ्र खडे हो जांय, शत्रु के हाथियों को पराजित करने वाले अपने हाथी सब दरवाजों पर खड़े कर दिये जाँय

राक्षस—दोनों ही का उद्योग असामयिक रहा। तब क्या भया ?

विराधगुप्त—इसके बाद हस्तिनीके जघनप्रदेशमें चोटलगने के कारण वह अत्यन्त वेगसे दौड़ी। तब पहले मन्दगमनके समय पकड़ागया पीछे शीघ्रगमनके समय छोड़ागया भ्रष्टलक्ष्य होकर गिरते हुए यन्त्रतोरण के द्वारा पर्वतेश्वरके भ्राता वैरोचकको नहीं पानेवाले दारुवर्म्माके द्वारा निकालीभयी तलवारको हाथमें लिये हुए बेचारा वर्वरक चन्द्रगुप्तके धोखेसे मारागया। तब बोग्रही ऊंचे बाहरी दरवाजे पर चढ़े हुए दारुवर्म्माने यन्त्रतोरणके प्रहारसे अपना मरण समझकर यन्त्र चलाने के कारण लोहेकी कीलको लेकर हस्तिनीपर चढ़े हुएही बेचारे वैरोचक को मारा।

राक्षस—दुःखकीबात है। ये दोनों हीं अनर्थ हुए। वह चन्द्रगुप्त नहीं मारागया, किन्तु वैरोचक-वर्वरक ये दोनों मारे गए। ( वेगसे मनही मन ) ये दोनों नहीं मारे गये, किन्तु भाग्य से हमलोग ही मारडालेगए। ( जोरसे )। अब वह दारुवर्म्मानामका सूत्रधार कहां है ?

विराधगुप्त—वैरोचक के पीछेचलने वाले लोगों ने पत्थरों से उसे मारा।

राक्षस—( रोता हुआ ) बड़े कष्ट की बात है! अहो, हमलोग अपने प्रियमित्र दारुवर्म्मासे वियुक्त होगये। इसके बाद ? वहां पर रहते हुए अभयदत्त वैद्यने क्या किया ?

विराधगुप्त—अमात्य ? सब किया।

राक्षस—( हर्ष से )। दुरात्मा चन्द्रगुप्त मारागया क्या ?

उसके बाद--

विराधगुप्त--तब चारों तरफ सैन्योंसे घिरे हुए कुसुमपुरको देख बहुत दिनों से पुरवासियों के ऊपर होते हुए अत्याचाररूप घातुककर्म को नहीं सहन करने वाले पुरवासियों की सहानुभूति से सुरंग द्वारा राजा सर्वार्थ सिद्धि के तपोवन चले जाने पर स्वामीके विरह से आपके सैन्यवर्गों के उद्योग छोड देने, और जयघोषणाके रोकने के उद्योगसे नगरवासियों के अभिप्रायको जान लेने के बाद फिर भी नन्द के राज्य को लौटाने के लिये सुरङ्ग के द्वारा आप लोगों के बाहर चले जाने पर चन्द्रगुप्त को मारने के लिए आप के द्वारा भेजी हुई विषकन्या द्वारा तपस्वी पर्वतेश्वर के मारे जाने पर--

राक्षस--सखे! इस आश्चर्यजनक घटना कोतो देखो—

( १९ ) सूर्य कीर्णकी तरह मैंनें एक पुरुष को मार ने वाली शक्ति नामक अस्त्र विशेस के समान जिस विष कन्या का प्रयोग किया था, वह विष कन्या, विष्णु भगवान् के सदृश चाणक्य के कल्याण के लिये विष्णु के वध्य हीडिम्बा पुत्र घटोत्कच की तरह चाणक्य के वध्य पर्वतेश्वर राजा की जान ली।

विराधगुप्त--मन्त्रिन् ! पर्वतेश्वर राजा का वध में भाग्य ही की इच्छा कारण है। इस विषय में मैं क्या करता।

राक्षस--तब क्या हुआ ?

विराधगुप्त--तब पिता के बध के भय से कुमार मलयकेतु के कुसुमपुर से चले जाने पर और पर्वतेश्वर के भाई वैरोचक के मन में विश्वास उत्पन्न करने पर और चन्द्र गुप्त के नन्द भवन में प्रवेश की वार्त्ता प्रकाशित होने पर चाणक्यने कुसुमपुर के रहने वाले सब अफसरों को बुलाकर कहा कि आज ही अर्द्ध रात्र के समय में चन्द्रगुप्तका नन्द भवन में प्रवेश होगा। इसलिये पहले दरवाजे से लेकर राज भवनको साफ करो। तब अधिकारियों ने कहा कि आर्य ! राजा चन्द्रगुप्त के नन्दभवनप्रवेश की वार्ता जानकर पहले ही दारुवर्मा नामके सूत्रधार ने सुवर्ण के तोरण विन्यास आदि संस्कार विशेषों से पहला राजद्वार को सजाया है। अब हम लोग भीतर सजावें गे। बिना आज्ञाही दारु वर्माने राजभवनको सजाया है इससे सन्तुष्ट चाणक्य ने बहुतदेरतक दारुवर्मा की चतुरता की प्रशंसा की कहा कि हे दारुवर्मन् ! तुम इस चतुरता के योग्य फल शीघ्रही पावो गे।

राक्षस--( उत्कण्ठाके साथ ) उस अल्पबुद्धिवाले चाणक्य को सन्तोष कैसे हुआ ? अब मैं यह जानना चाहता हूँ कि निष्फल अथवा सफल बुद्धि के भ्रम अथवा अतिशय राजभक्ति के कारण उसने आज्ञा के समय की प्रतीक्षा नहीं की इससे अल्प बुद्धिवाला चाणक्य के हृदयमें दृढ सन्देह हुआ होगा। तब उसके बाद क्या भया ?

बिराध गुप्त--तब उस दुरात्मा चाणक्यने प्रथमप्रवेशलग्न कारण की बात कहकर कहा—आज आधी रात के समय नन्द भवन में प्रवेश होगा। यह समाचार शिल्पविद्या जानने वाले तथा पुरवासियों को जनाकर उसी समय वैरोचकनाम पर्वतेश्वरके भ्राताको चन्द्रगुप्तके साथ एक आसनपर बैठाकर पृथ्वी के राज्यका आधा हिस्सा अलग करदिया।

राक्षस--पहले की प्रतीज्ञाके अनुसार आधा राज्य पर्वतेश्वर के भ्राता वैरोचक को देदिया क्या ?

विराधगुप्त—और क्या ।

राक्षस—( मनही मन ) । निश्चयही आप अत्यन्त धूर्त चाणक्य ने तपस्वी का रहस्यवध जानकर पर्वतेश्वरके बधजनित अयशको दूर करने के लिये ही ऐसा कार्य किया होगा । ( जोरसे ) तब क्या भया ?

विराधगुप्त--तब आधीरात के समय हो नन्दभवनमें चन्द्र गुप्तका प्रवेश प्रकाशित, और वैरोचक के अभिषेक होजाने पर पवित्र मुक्ताहारसे खचित वज्रमय कञ्चुक से ढांके हुए शरीर वाला, मणि जटित मुकुट से अच्छीतरह बंधे हुए सुन्दर केशवाला, तिरछी लटकी हुई सुगन्धित पुष्पमालासे सुशोभित उन्नतवक्षस्थलवाला, अत्यन्तपरिचित लोगोंसे भी नहीं जानने योग्य आकृति वाले, दुष्ट चाणक्य की आज्ञासे चन्द्रगुप्तके चढ़ने योग्य चन्द्रलेखानामकी हस्तिनी पर चढ़कर चन्द्रगुप्त के पीछे चलने वाले राजाओं के साथ जाते हुए वैरोचक के राजा नन्दके भवनमें प्रवेश करने पर यह चन्द्रगुप्त है ऐसा जानने वाला आपके भेजे हुये दारुवर्मा नामक सूत्रधार ने वैरोचक के ऊपर फेकने के वास्ते जो तोरणरूप यन्त्र तैयार कियाथा । सो बाहर अश्वादिवाहनोंको रोकने वाले चन्द्रगुप्तके अनुयायी राजाओं के रुकजाने पर आपके भेजे हुए बर्बरक नामके चन्द्र गुप्तके फीलवान ने सुवर्णदण्डके भीतर रखेहुए छूराको बाहर करनेकी इच्छासे सुवर्ण डारमें लटकी हुई सुवर्ण यष्टिको पकड़ा। और हमारे जिन वीरों को यश अभिरुषित हो वे सब एक चित्त हो मरणके भयको छोड़ कर बलहीन शत्रु सैन्योंके मारने की इच्छा से हमारे साथ चलें ॥

विराधगुप्त--मन्त्रिन् ! क्रोध करना व्यर्थ है । यह समाचार कहा जाता है।

राक्षस--( निःश्वास लेकर ) यह वृत्तान्त कष्ट देने वाला है । मैंने तो समझाथा कि वही समय उपस्थित हो गया है । ( शस्त्र को छोड़ आखों में आंसू भर कर ) । हा देव नन्द ! पहले राक्षस में आपकी अधिक प्रीति को मैं याद करता हूँ । राक्षस इस समय--

( १४ ) जिस संग्रामप्रदेश में यह मेरी सजलमेघ घटा के समान नीलवर्ण के हाथियों के यूथ संग्राम के लिये चलता था, उस संग्राम प्रदेश में उसे हटानेके वास्ते राक्षस जाय, अति चंचल जलका गति विशेष वाले इस राक्षस शत्रु पक्षके

अश्व सैन्यको राक्षस पीछे हटावे, और पैदल चलने वाली सेना पतिके पराक्रम को दूर करे। इस तरह मुझको आज्ञा करते हुए आप स्नेहसे इस कुसुमपुर में हजारों राक्षस को जानते थे।

विराधगुप्त--अमात्य ! वह भाग्य बल से नहीं मारा जा सका।

राक्षस--( खेदसे )। तब क्या अभी खुश होकर कहते थे कि सब किया ?

विराधगुप्त--अमात्य ! इस अभयदत्तवैद्यने चन्द्रगुप्तके लिये विषचूर्णमिली हुई औषधि बनायी। औषधिकी परीक्षा करने के लिए चाणक्यने उसे सोने के पात्र मे रखा तो वह तुरन्त अन्यवर्ण सा हो गया। तब उस औषधिको देखकर उस ने चन्द्रगुप्त से कहा-वृषल ! यह औषधि विषमिली हुई सी मालूम होती है। इस लिये इसे न पीना।

राक्षस--वह अल्प बुद्धि चाणक्य बड़ा पाजी है। अब कहो कि वह वैद्य किसतरह है ?

विराधगुप्त--उस वैद्य को वही औषधि पिलायी गयी और वह मरगया।

राक्षस--( खेदके साथ )। अहह ! बड़ा भारी वैद्य मर गया। भद्र ! चन्द्रगुप्तके शयनगृहके अधिकारी उस प्रमोदक का क्या हाल है ?

विराधगुप्त--आत्मविनाश।

राक्षस--( उद्वेगसे )। सो किसतरह ?

विराधगुप्त--वह प्रमोदक आप लोगों से दिया हुआ बहुतसा धन पाकर बहुत ज्यादा खर्च करने लगा। इसके बाद "कहां से यह बहुतसा धन तुम को मिला" पूछागया। प्रमोदक ने जब बहुतसी इधर-उधर की बातें कहा। त दुष्ट चाणक्य की आज्ञासे अनेक कष्ट देकर बुरीतरह मारागया।

राक्षस--( उद्वेगके साथ )। क्या इस उद्योग में भी भाग्यसे हम सब ही मारे गए। अच्छा, चन्द्रगुप्तके शरीर में प्रहार करने के लिये हमसे भेजे गए राजा के शयनगृहके भीतर सुरङ्ग में रहते हुए वीभत्सक आदिका क्या हाल है।

विराधगुप्त--अमात्य ! बड़ा भयानक वृत्तान्त है।

राक्षस--( वेगसे )। कैसा भयानक वह वृत्तान्त है वहां पर रहते हुए वे सब दुष्ट चाणक्य द्वारा पकड़े तो नहीं गए ?

विराधगुप्त--और क्या।

राक्षस--किसतरह ?

विराधगुप्त--चन्द्रगुप्तके प्रवेश से पहिले ही दुष्ट चाणक्यने शयनगृह में जाकर चारों तरफ देखा तब भात का टुकड़ा लेकर दीवार के छेद से निकलती हुई एक पिपीलिका पङ्क्तिको देख कर उसे सन्देह हुआ और कहा कि मालूम होता है कि इसके भीतर मनुष्य हैं। ऐसा समझ कर उसने उस शयनगृहको जलादिया। उस घरको जलादेने पर धूम से नेत्रों के व्याप्त हो जाने के कारण वे सब बीभत्सकादि वहीं पर जलकर मरगए।

राक्षस--( रोता हुआ ) मित्र! देखो चन्द्रगुप्तकी दैवीसम्पत्ति से हमारे सब कार्यकर्ता मर गए। ( शोचते हुए ) मित्र! उस अल्पबुद्धिवाले दुरात्मा चन्द्रगुप्त के भाग्यको तो देखो—

(१६) उस चन्द्रगुप्त को मारने के लिये मैंने जो विषकन्या गुप्तभाव से भेजी थी, उस विषकन्याके द्वारा भाग्यवश पर्वतक स्वयं मारागया, जो पर्वतक चन्द्रगुप्त के आधे राज्य का अधिकारी था। जो गुप्तचर यन्त्रप्रयोग और विषप्रयोग के लिये भेजे गए, उन्हीं प्रयोगों से वे बेचारे खुद मारे गए। मेरी नीतियां भी उस मौर्यही के अनेक कल्याण साधन करती हैं॥

विराधगुप्त--अमात्य! तो भी प्रारम्भ किया हुआ कार्य त्यागने योग्य नहीं है।

( १७ ) अल्पबुद्धि मनुष्य, विघ्न के भय से कार्य आरम्भ नहीं करते मध्य बुद्धि मनुष्य, कार्य का आरम्भ कर विघ्न बाधा आने पर कार्य को छोड बैठते हैं, आप की तरह उत्तम गुणवाले मनुष्य, वारम्वार विघ्नों से रोके जाने पर भी आरम्भ किया हुआ कार्य को नहीं छोडते हैं॥

औरभी--

( १८ ) सर्प राज के शरीर में पृथ्वी धारणकरने की पीडा न हीं होती है क्या? होतीही है तोभी वे पृथ्वी को न हीं फेंकते। सूर्यभगवान् को चक्कर लगानेमें परिश्रम नहीं होता है क्या? होता ही है तो भी वे स्थिर नहीं होते। महान पुरुष क्षुद्रोंकी तरह स्वीकृत कार्यको छोडने में लज्जित होते हैं। क्योंकि स्वीकृतकार्यका यथावत् पालनकरना ही सज्जनों का कुलधर्म है॥

**राक्षस**— मित्र ! आरम्भ किया कार्य त्याज्य नहीं है यह आप के सामने ही है । तब क्याभया ?

**विराधगुप्त**—उसी दिन से चन्द्रगुप्तके शरीर की रक्षाके लिये विशेष रूप से सावधान रहते हुए उस अल्प बुद्धि चाणक्य ने 'इनहीं सबों से ऐसा होता है' यह निश्चयकर के कुसुमपुर में रहने वाले आप के गुप्तदूतों को खोज २ कर पकड़ लिया ।

**राक्षस**—( उद्वेगसे ) । मित्र ! कहो २ !! कौन २ पकड़े गये ?

**विराधगुप्त**—सबसे पहले जीवसिद्धिनामक क्षपणक अनादर के साथ नगर से भगा दिया गया ।

**राक्षस**—( मनहीं मन ) जीव सिद्धिका निष्कासन मात्र सहने योग्य है । विषयानुरागशून्य स्थानका परित्याग दुःख नहीं देता ( जोरसे ) । मित्र ? किस अपराध में यह निकालागया ।

**विराधगुप्त**—इस दुरात्मा जीव सिद्धि ने राक्षस के द्वारा भेजी हुई विष कन्या द्वारा राजा पर्वतेस्वर को मारा था यह कहकर ।

**राक्षस**—( मनहीं मन ) साधु कौटिल्य ? साधु ।

( १९ ) राजा पर्वतेस्वर के वधसे उत्पन्न अपजश को तुमने अपने में नहीं रहनेदिया, वल्की उसी अपजश को हमी लोगों के मत्थे मढ दिया, और आधा राज्य लेने वाला पर्वतेस्वर कोमार डाला । इससे एकही जीवसिद्धिनिष्कासन रूप नीतिकारण बहुत कार्यों का साधक हो गया ॥

**राक्षस**—( जोर से ) तब क्याहुआ ?

**विराधगुप्त**—इसके वाद सकट दासने दारुवर्मा आदि दूतों को चन्द्रगुप्त को मारने के लिये भेजा था इस वातको नगर में फैलाकर शकटदास को शूली पर चढा दिया ।

**राक्षस**—वड़े कष्टकी बात है, मित्र सटदास ! तुम्हारा इस तरह मरण होना उचित नहीं है अथवा तुमतो स्वामी केलिये मरे हो इसलिये सोचने योग्य नहीं हो, किन्तु इस विषय में हम लोग ही सोचने योग्य हैं जो नन्द कुलका नाश हो जाने परभी जीने की इच्छा करते हैं ।

**विराधगुप्त**--स्वामी का कार्य साधना आवश्यक है इसी से तो आप उद्योग कर रहे हैं ।

**राक्षस**--सखे !-

( २० ) स्वामीके किये हुए उपकारोंको नहीं जानने वाले हमलोगोंने स्वामीका कार्य करनेके लियेही तो परलोकको गये हुए राजा ( नन्द ) का अनुगमन नहीं किया । जीनेके लिए नहीं ।

( 'अस्माभि रमुमेवार्थं' इस श्लोकको फिर पड़ता है ) । )

**विराधगुप्त**--अमात्य ! यह बात नहीं है ।

**राक्षस**--मित्र ! कहो, मैं दूसरे मित्रोंका भी दुःख सुननेको तैयार हूँ ।

**विराधगुप्त**--तब यह जानकर डरा हुआ चन्दनदास ने अमात्य (राक्षस) के कुटुम्बको दूसरे स्थानमें ले गया ।

**राक्षस**--मित्र ! चन्दनदासने दुष्ट चाणक्यके विरुद्ध कार्य किया ।

**विराधगुप्त**--अमात्य ! मित्रका द्रोह उचित नहीं है ।

**राक्षस**--तब क्या हुआ ?

**विराधगुप्त**--मांगनेपरभी चन्दनदासने अमात्यके कुटुम्बको जब नहींदिया, तब उसक्रोधी चाणक्यने—

**राक्षस**--( उद्वेगसे ) । वह मारागया क्या ?

**विराधगुप्त**--मारा नहीं गया किन्तु उसका सबधनलेकर और कुटुम्बके साथ उसको बांधकर जेलमें बन्दकर दिया ।

**राक्षस**--तब क्या खुश होकर कहते हो कि इसने अमात्यके कुटुम्बको दूसरे स्थानमें रखदिया, कहना चाहिये कि सकुटुम्ब राक्षस बांधलिया गया ।

( जवनिका हटाते हुए एक पुरुष का प्रवेश ) । आपकी जय हो । आर्य ! यह शकट दास वध्यस्थान से भाग आया ।

**राक्षस**—प्रियम्वदक ! क्या यह बात ठीक है ?

**विराधगुप्त**--आपके निकट क्या मैं झूठी बात निवेदन करता हूं ।

**राक्षस**—सखे ! विराधगुप्त । यह कैसे हुआ ।

**विराधगुप्त**--अमात्य ! शकटदासका यहां आना सत्य ही है, क्योंकि भाग्य, भाग्यवान् की रक्षा करता ही है ।

राक्षस--प्रियम्वदक ! यदि यह सत्य है तो क्यों देर करते हो ? उसको शीघ्र ले आओ ।

प्रियम्वदक--आपकी जो आज्ञा । ( चलागया ) ( सिद्धार्थक के साथ शकटदास प्रवेश करता है ) ।

शकटदास--( देख कर मनहीं मन ) ।

( २१ ) प्रतिष्ठितपद वाले मौर्य्यकी तरह पृथ्वी में अच्छी तरह गाड़े हुए शूलको देखकर, और चन्द्रगुप्तकी लक्ष्मीके समान हृदय विदारण करने वाली वध्य-चिह्न स्वरूप कुसुम मालाको पहनकर, और स्वामीकी हिंसासे कठोर तथा अश्राव्य तुड़ही तथा नगाड़ेके शब्दों को कान से सुनकर उसके प्रथम निनाद से मेरा कठिन हृदय विदीर्ण नहीं भया, यह मैं जानता हूँ ।

( विचित्रढङ्ग से देखकर हर्षके साथ ) । यह अमात्य राक्षस हैं । जो यह—

( २२ ) नन्द राजाके मरने परभी उनमें भक्ति रखने वाले आप पृथिवीके सभी स्वामि भक्तों से बड़े हैं ॥

( समीप जाकर ) । अमात्य की जय हो ।

राक्षस--( देखकर खुशीसे ) । सखे ! शकटदास ! आप भाग्यसे ही चाणक्य की चपेट में पड़कर भी जीवित देखे जा रहे हैं । इसलिये आओ, मेरे हृदय से लगजाओ ।

( शकटदास वैसाही करता है ) ।

राक्षस--( उसको आलिङ्गन करके ) । यह आसन है, बैठो ।

शकटदास--अमात्य की जो आज्ञा ।

( विचित्र ढङ्गसे बैठ जाता है ) ।

राक्षस--सखे ! शकटदास ! यह कौन हमारे हृदयानन्द का विशेष हेतु-स्वरूप उपस्थित है ।

शकटदास--( सिद्धार्थक को बतलाकर ) अमात्य ! प्रियमित्र सिद्धार्थक के द्वारा घातकजनों को मारकर मैं बध्यस्थान से यहाँ लाया गया हूँ ।

राक्षस--( खुशीसे ) । भद्र सिद्धार्थक ! इस प्रियपात्रके योग्य यह पुरस्कार नहीं है । तौ भी लो । ( यह कह कर अपने शरीर से अलङ्करणों को देता है ) ।

**सिद्धार्थक**—(राक्षससे दिये गए अलङ्करणों को ले र और उनको प्रणामकर मनहीं मन) यह आर्यका उपदेश है, वैसा ही करता हूं । अमात्य! यहांपर पहिले ही मैं आया हुआ हूँ । हमारा कोई परिचित नहीं है, कि जिसके समीप आपका दिया हुआ पुरस्कार रखकर मैं सुखी होऊँ। इसलिये मैं इस मोहरसे चिह्न कियेहुए पुरस्कारको आपके भण्डार ही में रख देना चाहता हूं । जब हमको प्रयोजन होगा, तब लूँगा ।

**राक्षस**--भद्र! हो इसमें क्या क्षति है । शकटदास! ऐसाही करो ।

**शकटदास**--जो आपकी आज्ञा । ( मुद्राको देखकर एकान्त में ) अमात्य! आपके नामसे चिन्ह की हुई यह मुद्रा है ।

**राक्षस**--( देखकर विषाद-और विचारके साथ मनहीं मन ) ठीक है, कुसुमपुरसे बाहर जाते समय हमारे हाथसे ब्राह्मणी ( मेरी स्त्री ) ने उदासीनताको हटाने के लिये इस मुद्राको ले ली थी । इसके हाथमें कैसे आई । ( जोरसे ) । भद्र सिद्धार्थक! तुमने इसको किसतरह पाया ?

**सिद्धार्थक**—अमात्य! कुसुमपुर में चन्दनदास नामका एक वैश्य है, उसके दरवाजेपर यह मुझे पृथ्वीमें पड़ी मिली थी । वहीं मैंने इसको पाया था ।

**राक्षस**--हो सकता है ।

**सिद्धार्थक**--क्या हो सकता है ?

**राक्षस**--भद्र! धनवानों के घरमें इसका गिरना सम्भव हो सकता है ।

**शकटदास**--सखे सिद्धार्थक! मन्त्रि राक्षसकी नामाङ्कित यह मुद्रा है । इसके लिये अमात्य आपको बहुत धनदेगें, इसलिये उन्हें यह मुद्रा देदो।

**सिद्धार्थक**--आर्य! यही मेरे लिए बहुत बड़ा पुरस्कार है कि मन्त्रि राक्षस इस मुद्राके पानेसे प्रसन्न होते हैं । ( यह कहकर मुद्राको देता है ) ।

**राक्षस**--मित्र शकटदास! अब तुम इसी मुद्रासे अपना कार्य किया करना।

**शकटदास**--अमात्यकी जो आज्ञा ।

**सिद्धार्थक**--अमात्य! मैं कुछ निवेदन करता हूँ ।

**राक्षस**--भद्र! विश्वस्त होकर कहो ।

**सिद्धार्थक**—आप जानते ही हैं कि चाणक्य का अनिष्ट करने के कारण

अब पाटलिपुत्र नगरमें मेरा प्रवेश नहीं है। इसलिये मैं आपही के चरणों की सेवा करनेकी इच्छा करता हूँ।

**राक्षस**--हमारे निकट तुम्हारा रहना सर्वथा प्रिय है। किन्तु स्वयं तुम्हारा अभिप्राय जानलेनेसे मेरा अनुरोध स्थगित होगया, इसलिये ऐसाही करो।

**सिद्धार्थक**--( खुशीसे )। मैं आपका कृपापात्र हुआ।

**राक्षस**--सखे शकटदास ! सिद्धार्थक को लेजाकर ठहराओ।

**शकटदास**--अमात्यकी जो आज्ञा।

( यह कहकर सिद्धार्थकके साथ बाहर चलागया )।

**राक्षस**--सखे विराधगुप्त ! अब कुसुमपुरका शेष वृत्तान्त कहो। कुसुमपुरमें रहनेवाली चन्द्रगुप्तकी प्रजा हमलोगोंके इस परस्पर संघर्षको सहन करती हैं क्या ?

**विराधगुप्त**--अमात्य ! हां, सहन करती हैं, और राजा तथा मन्त्री दोनोंका अनुगमन करती हैं।

**राक्षस**--सखे ! राजा और मन्त्रीके भेदमें क्या कारण है।

**विराधगुप्त**--अमात्य ! उसमें यह कारण है कि जिस दिन से मलयकेतु चलागया उसीदिनसे लेकर चन्द्रगुप्तने चाणक्यको बहुत पीड़ा दी। चाणक्य भी अपमानित होने के कारण इस का उत्पीडन नहीं सहन करता हुआ उस की आज्ञा नहीं मानता। वह आज्ञा भङ्गों के द्वारा चन्द्रगुप्त के हृदय में पीड़ा पैदा करता है। यह भी मेरा अनुभव है।

**राक्षस**—( खुशीसे ) मित्र विराधगुप्त ! इसीलिये तुम इसी आहितुण्डिक वेश से फिर कुसुमपुर जाओ। वहां वैतालिक चिह्नवाला स्तन कलश हमारा मित्र रहता है। तुम उसको हमारे कहने के अनुसार कहना कि चाणक्यके द्वारा आज्ञा भङ्ग किये जानेपर तुमने क्रोधोत्पादक श्लोकों से चन्द्रगुप्त की स्तुति करना और शीघ्र ही उसके द्वारा समाचार भेजना।

**विराधगुप्त**—आपकी जो आज्ञा। ( यह कहकर चला गया )

**पुरुष**—( प्रवेशकर )। अमात्य की जय हो जय हो। अमात्य ? शकटदास निवेदन करता है कि ये तीनों अलङ्कार बिकने आये हैं इनको आप देखिये।

**राक्षस**—( देखकर मनहीं मन ) अहो यह बहुत मूल्य वाले अलङ्कार हैं ?

( जोर से )। भद्र ! शकटदास से कहो कि बेचनेवालेको दाम देकर इन्हें ले लें।

**पुरुष**—आपकी जो आज्ञा। ( यह कह कर चलागया )।

**राक्षस**—( मनहीं मन ) मैं तबतक कुसुमपुर जाने के लिये करभक को भेजता हूँ। (उठकर)। दुरात्मा चाणक्य से चन्द्रगुप्त अलग हो जाय तो अच्छा हो। अथवा अब मनोरथ सिद्ध ही है।

**क्यों कि**—

( २३ ) तेजस्वी चन्द्रगुप्त, सब राजाओं का शासन करनेवाला है। और चन्द्रगुप्त उसी की सहायतासे राजा हुआ है, इस कारण चाणक्य भी गर्वित है। इन दोनों कारणों से अवकाश पानेवाली दोनों की कृतकृत्यता ही राज्यपाने से सिद्ध अभीष्टवाले चन्द्रगुप्त और प्रतिज्ञासमुद्रके पारगये हुए चाणक्य को निश्चय ही अलग करदेगी।

( सब चलेगये )।

द्वितीय अङ्क समाप्त।

---

## तृतीय अङ्क।

( कञ्चुकी का प्रवेश )।

**कञ्चुकी**—

(१) हे तृष्णे! तूने पहिले जिन चक्षु आदि इन्द्रियोंके द्वारा रूप-रस-गन्ध-स्पर्श आदि विषयों का जानकर अपनी शक्ति फैलाई थी। अब उन चक्षु आदि इन्द्रियों की विषय जाननेवाली शक्ति नष्ट हो गई। आज्ञा पालन करनेवाले हाथ पैर आदि मेरे अङ्ग भी सामर्थ्य को छोड़े देते हैं, वृद्धावस्थाने तेरे ही सिर पर पैर रखदिया है, अब तू झूठ मूठ क्या खुश होती है?

( घूम फिरकर आकाशमें ) ओ सुगाङ्गप्रासादके रखवाले पुरुषों! प्रातः स्मरणीय नामवाले राजा चन्द्रगुप्त तुम लोगों को आज्ञा देते हैं कि आरम्भ किये गये शारदीय पूर्णिमासाध्य व्रतविशेषोत्सव से अधिक सुन्दर किये हुए कुसुमपुरको देखना चाहता हूँ। इस वास्ते हमारे देखने योग्य-सुगाङ्गप्रासादकी ऊपर वाली भूमि सजाओ। तो आपलोग क्यों देर करते हैं? ( आकाश में सुनकर )।

आर्य ! तुम सब क्या कहते हो कि क्या राजा चन्द्रगुप्तको यह कौमुदीमहोत्सव का प्रतिषेध ज्ञात नहीं है ? आः भाग्य से कौमुदीमहोत्सव नष्ट होगया। तुम सब का इस प्राणनाशक कथाप्रसङ्ग से क्या प्रयोजन है ? अभी जल्दी से—

( २ ) धूपकी सुगन्धियों को ग्रहण करनेवाले और माला पहनाये गये स्तम्भ, सम्पूर्ण चन्द्रकिरणसमूहको कान्तिवाले सुन्दर चमरों की श्री ( लक्ष्मी ) का आलिङ्गन करें। बहुत दिनतक सिंहासन के धारणसे मूर्च्छित पृथ्वी को पुष्प के साथ चन्दनमिश्रित जलसे शीघ्र सींचो।

( आकाश में )। आप लोग क्या कहते हैं कि हम लोग शीघ्रता से सब सम्पन्न करते हैं। भद्र ! तुम लोग शीघ्रता करो। यह राजा चन्द्रगुप्त आये ही हुए हैं। जो कि—

( ३ ) दुर्गम रास्ते में तथा दुरधिगम राजनीति में भी धैर्यवान्, इस मौर्य के पिता नन्दराजाने अपने विश्वासपात्र अङ्गों तथा मन्त्रियों के साथ बड़े भारी जिस भार को बहुत दिनतक धारण किया, उसी भारको यह मौर्य नवीन अवस्था में धारण करने के लिये तैयार है। यह मनस्वी मौर्य असमर्थ रहने के कारण खिन्न अवश्य होता है, पर क्लेशको नहीं पाता।

( नेपथ्य में ) राजन् ! इधर २।

( राजा और प्रतीहारी प्रवेश करते हैं )।

राजा—( मनहीं मन )। राज्य तो प्रजारक्षणरूपी राज्यधर्म में तत्पर राजाके लिये विशेष अप्रीति का स्थान है।

क्यों कि—

( ४ ) दूसरेका कार्यसाधन करनेवाले राजाको स्वतन्त्रता छोड़देती है, और दूसरे के कार्यको नहीं साधन करनेवाला राजा राजा ही नहीं है। जिसको अपने कार्य से दूसरे का कार्य विशेष प्रिय है, वह पराधीन है। पराधीन पुरुष सन्तोष के रसको किसतरह जान सकता है।

और भी। जितेन्द्रिय राजाओं द्वारा राज्यलक्ष्मी क्लेशसे सेवित होती है।

कैसे कि

( ५ ) राज्यलक्ष्मी अत्यन्त उग्र राजा से अलग हो जाती है, शत्रुकृत पराभव के भय से सहनशील राजा के पास भी नहीं ठहरती और मूर्ख राजाओं

से द्वेष करती है, अत्यन्त विद्वान् राजाओं से भी प्रेम नहीं करती और पराक्रमी राजाओं से भी बहुत डरती है, अत्यन्त डरपोक राजाओं का भी उपहास करती है। आश्चर्य है कि लक्ष्मी अवसर पाई हुई वाराङ्गना की तरह बहुत ही क्लेश से सेवायोग्य होती है।

और भी—

'कृत्रिम विवाद करके तुम स्वतन्त्रता के साथ कुछ दिन तक वहाँ पर रहना' यही चाणक्य की आज्ञा है। वह पातक की तरह किसी प्रकार मुझ से स्वीकृत हुआ अथवा सर्वदा चाणक्य के उपदेश से विशुद्ध बुद्धिवाले हमलोग सर्वदा ही पराधीन रहते हैं।

( ६ ) इस संसार में उत्तम कार्य करता हुआ शिष्य गुरुद्वारा रोका नहीं जाता। शिष्य मोहवश जब उत्तम पथ को छोड़ता है, तब गुरु निवारण करता है। इस कारण विनय में रुचिवाले सज्जन पुरुष सर्वदैव निरंकुश होते हैं, इस हेतु हमलोग स्वाधीनता से अत्यन्त विमुख हैं।

( जोर से )। आर्य वैहीनरे ! सुगाङ्गप्रसाद का रास्ता बताओ।

कञ्चुकी—इधर, इधर आइए।

राजा—( घूमता है )।

कञ्चुकी—( घूमकर ) यही सुगाङ्गप्रसाद है, आप धीरे से चढ़ें।

राजा—( विचित्र ढंग से चढ़कर और चारों तरफ देखकर )। अहा ! शरत्समय की बढ़ी हुई शोभा तथा सम्पत्तिशाली दिशाओंकी कैसी रमणीयता है।

क्यों कि—

( ७ ) सिकतामय भूमि के समान स्वच्छमेघ खण्डवाली दिशायें निर्मल और मधुरशब्द करनेवाले सारस पक्षियों से अच्छी तरह व्याप्त हो गया। रात्रि में उदायमान चन्द्रमा तथा तारागणों से शोभित और अत्यन्त विस्तृत दस दिशायें नदी की तरह आकाश और श्रावण मास से पृथक् होती हैं।

और भी—

( ८ ) बढ़े हुए जल के प्राकृतिक स्थान को बताता और अधिक फल होने के कारण धान्यों को नम्रता को करता और कठोर विष की तरह मयूरों का मद दूर करता हुआ शरदऋतु समस्त लोगों का उपदेश किया हुआ सा मालूम होता है।

और भी—

( ९ ) जैसे सरस आलाप करने में चतुर दूती स्वामी के अनेक दोष से क्रोधित और पति के वियोगसे मानसी व्यथा के कारण कृश शरीर वाली नायिका को बहुत यत्न से पति में उत्कण्ठित बनाकर प्रसन्न हृदय कर देती और समुद्र के सदृश गम्भीर स्वामी के निकट पहुंचाती है, उसी तरह शरद् ऋतु, अधिकवर्षा होने से मलिन जलवाली और वर्षा समय बीतनेपर अल्प जलवाली तथा समुद्र-गामी मार्ग में स्थित करके निर्मल जलवाली गङ्गा को सर्वभाव से पतिसदृश समुद्र के समीप पहुंचाती है।

( विचित्र ढङ्ग से चारों तरफ देखकर )। अये! आज का दिन कौमुदी महोत्सव से शून्य क्यों देख पड़ता है?

कञ्चुकी—राजन्! और क्या? आपकी आज्ञा से कुसुमपुर में कौमुदी-महोत्सव की घोषणा की गयी थी।

राजा—तब पुरवासियों ने मेरे वचन को क्यों नहीं माना?

कञ्चुकी—( दोनों कानों को ढांककर ) राजन्! यह कहने योग्य नहीं है, पृथिवी में आप पहिले से ही अमाननीय नहीं हैं, फिर पुरवासियों में किस तरह अमाननीय हो सकते हैं।

राजा—तब किस कारण इस समय तक मैं कुसुमपुर को कौमुदीमहोत्सव से शून्य देखता हूं?

देखो—

( १० ) बातें करने में निपुण धूर्त्तों से अनुगम्यमान वेश्यायें मोटे जघन के भार से मन्दगमनों द्वारा राजमार्गों को सुशोभित नहीं करतीं, सम्पत्तिशाली प्रधान परिजन घरकी सम्पत्तियों द्वारा परस्पर जीतने की कामना करते हुए स्त्रियों के साथ कौमुदीमहोत्सव नहीं करते।

कञ्चुकी—राजन्! यह ऐसा ही है।

राजा—यह क्या?

कञ्चुकी—इस कारण ऐसा हुआ।

राजा—आर्य! स्पष्ट कहो।

कञ्चुकी—कौमुदीमहोत्सव रोक दिया गया।

**राजा**—( क्रोध के साथ ) आः ! किसने रोका ?

**कञ्चुकी**—मैं इससे विशेष कुछ नहीं कह सकता ।

**राजा**—आर्य चाणक्यने तो देखनेवालाका दृश्यपदार्थ अपहरण नहीं किया ?

**कञ्चुकी**—राजन् ! कौन दूसराजीनेकी कामनावाला प्राणी आप की आज्ञा का उल्लंघन कर सकेगा ।

**राजा**—शाणोत्तरे ! मैं बैठना चाहता हूं ।

**प्रतीहारी**—राजन् ! यह सिंहासन है, आप बैठिए ।

**राजा**—( विचित्रढंग से बैठकर ) आर्य वैहीनरे ! मैं आर्य चाणक्य को देखना चाहता हूं ।

**कञ्चुकी**—आपकी जो आज्ञा । ( यह कहकर चला जाता है ) । ( तब घर में आसनपर बैठा हुआ क्रोध युक्तचिन्ता करता हुअ चाणक्य प्रवेश करता है ) ।

**चाणक्य**—( मनहीं मन ) दुरात्मा राक्षस मेरे साथ किस प्रकार तुलना करना चाहता है ।

क्यों कि—

( ११ ) अपराधी सर्प की तरह चाणक्य ने नगर ( कुसुमपुर ) से बाहर जाकर जैसे नन्द को मारकर चन्द्रगुप्त को राजा बनाया । इसी तरह मैं चन्द्रगुप्त की राज्यलक्ष्मी को अपहरण करता हूं । ऐसे विचारवाला यह राक्षस मेरीबुद्धि के प्रभाव को जीतने के लिये तैयार है ॥

( प्रत्यक्षकी तरह आकाश में राक्षसको स्थितजान कर ) राक्षस ! राक्षस ! इस दुष्ट कार्य से हट जाओ ।

( १२ ) वह राजा नन्द अभिमानी था और तेरे जैसे दुष्ट मन्त्रियों के अधीन राज्यभार धारण किये था, यह चन्द्रगुप्त वैसा नहीं है । तुम चाणक्य नहीं हो, हमारे अनुकरण का सादृश्य करना ही मेरे साथ तुम्हारी प्रधान शत्रुता है ।

( विचार कर ) इस कार्य में हमको खेद नहीं करना चाहिये । क्योंकि—

(१३) पर्वतकपुत्र मलयकेतु गुप्तरूप धारणकरने वाले भागुरायण आदि हमारे नौकरों द्वारा निश्चय ही वश में कर लिया जायगा और सिद्धार्थक आदि राक्षस तथा मलयकेतु दोनों में परस्पर भेद रूप कार्य करने में तत्पर ही हैं । भेद कराने

में चतुर मैं भी छल से चन्द्रगुप्त के साथ विवाद करके प्रतिकूल (विरुद्ध) राक्षस को मलयकेतु से अपनी बुद्धि द्वारा भेदन करूँगा।

कञ्चुकी-(प्रवेश कर) सेवा अत्यन्त तकलीफ देनेवाली वस्तु होती है। क्यों कि—

( १४ ) पहले राजा से भय करना चाहिये—तब मन्त्री से, तब राजाके प्रियपात्र से—तब और जितने राजा के घरमें रहनेवाले कृपापात्र धूर्त्तलोग रहते हैं, उन लोगों से। दीनताके कारण ऊपर मुख उठाकर देखने और बोलने से उदरपूर्ति के वास्ते कष्ट करनेवाले मनुष्य की लघुता करनेवाली सेवा को पण्डित लोग सच मुच श्ववृत्ति के समान कहते हैं!

( घूमकर—और देखकर )। यह आर्य चाणक्य का घर है, तब तक मैं भीतर चलता हूं। (विचित्र ढंगसे प्रवेश कर—और देखकर)। अहा, राजाधिराज चन्द्रगुप्तके मन्त्री की गृहसम्पत्ति कैसी सुन्दर है। जैसे कि—

( १५ ) सूखे गोहरों ( गोमयों ) को चूर करनेवाला यह पत्थर का टुकड़ा धरा है, शिष्यों द्वारा लाया गया कुश का समूह दीख पड़ता है और इन सूखे काष्ठों से नम्र छविप्रान्त और फटी हुई दीवारवाला यह घर भी दीख पड़ता है॥

इस कारण चाणक्य का राजा चन्द्रगुप्त के प्रति वृषल यह नाम कहना युक्त ही है। क्यों कि—

( १६ ) सत्य वचन बोलनेवाले विद्वान् दीनता के कारण प्रियभाषी-तथा श्रान्त मुखवाले नहीं रहते हुए भी गुणों से राजा की जो स्तुति करते हैं तो वह सब निश्चय ही तृष्णा का प्रभाव है। अन्यथा निस्पृहों के लिये प्रभु ( स्वामी धनवान् पुरुष ) तृणके समान तिरस्कार का विषय होता है।

( देखकर—डरता हुआ ) यही आर्य चाणक्य हैं—

( १७ ) जो आर्य चाणक्य प्रधानसचिवादिका अनादर कर एकही काल में नन्द और चन्द्रगुप्त दोनों राजाओं को अस्त-उदय करता हुआ, जगत ( या ) लोकालोकपर्वत को सन्तप्त ( या ) अतिक्रमण करने से शैत्य-और उष्णता को देनेवाला तथा सर्वव्यापी सूर्य के तेज को अपने तेजसे जीतता है॥

( पृथ्वी पर दण्डवत् कर )। आर्य चाणक्य की जय हो, जय हो।

चाणक्य—( विचित्र ढंग से देखकर )। वैहीनरि! आने का क्या प्रयोजन है?

कञ्चुकी-(प्रणामकर) शीघ्र आते-जाते राजाओंके मस्तक पर स्थित मुकुट के मणिखण्ड से पिङ्गलवर्ण के दोनों चरणकमल और प्रातः स्मरणीयनामवाले राजा चन्द्रगुप्त आप को सिर से प्रणाम करके निवेदन करते हैं कि यदि क्रिया में किसी तरह बाधा न हो ( अथवा—निर्विघ्नपूर्वक कर्म समाप्ति करने पर) आर्य चाणक्य को मैं देखना चाहता हूं।

चाणक्य—वृषल ( चन्द्रगुप्त ) मुझको देखना चाहता है ? वैहीनरि ! मेरे द्वारा कियागया कौमुदीमहोत्सवका प्रतिषेध वृषल ( चन्द्रगुप्त ) ने सुनलिया क्या ?

कञ्चुकी—आर्य ! और क्या।

चाणक्य—( क्रोध से ) आः ! किसने कहा ?

कञ्चुकी—( डरकर ) आप प्रसन्न होइये। आर्य ! सुगाङ्गप्रासादके ऊपर चढ़कर राजा चन्द्रगुप्तने स्वयं कौमुदीमहोत्सव से रहित कुसुमपुरको देखा था।

चाणक्य—आः ! मैंने जाना कि आप ही लोगोंने मेरे न रहने पर उत्साह बढ़ाकर चन्द्रगुप्त को क्रोधित किया है, और कारण क्या है ?

कञ्चुकी—( डरसे चुप हो नीचे मुख करके खड़ा रहता है )

चाणक्य—आश्चर्य है कि चाणक्यके ऊपर राजाके परिजनों का भी विरोध-भाव है। अब कहो कि वृषल कहां और कैसा है ?

कञ्चुकी—( डरता हुआ )। आर्य ! अभी सुगाङ्गप्रासाद के ऊपर बैठे हुए राजा चन्द्रगुप्तने मुझे आपके पास भेजा है।

चाणक्य—( उठकर )। कञ्चुकिन् ! सुगाङ्गप्रासादका रास्ता बताओ।

कञ्चुकी—इधर से आइए, इधर से ( दोनों घूमते हैं )।

कञ्चुकी—यही सुगाङ्ग प्रासाद है, आप धीरे से चढ़िये।

चाणक्य—( विचित्र ढंग से चढ़कर और राजाको देखकर खुशी से मन ही मन )। बहुत ही आनन्द की बात है कि वृषल ( चन्द्रगुप्त ) सिंहासनपर बैठा है। ठीक है, ठीक है—

( १८ ) कुबेरको भी तिरस्कार करनेवाले नन्दों का वियोगी यह सिंहासन आज राजाओं में श्रेष्ठ चन्द्रगुप्तसे सुशोभित है और योग्य राजासे युक्त मेरे गुण तो अत्यन्त आनन्द देते हैं।

( समीप जाकर ) वृषल ! विजयी होओ ।

राजा--(सिंहासनसे उठकर चाणक्य के दोनों चरण पकड़कर) । आर्य हैं ? चन्द्रगुप्त आपको प्रणाम करता है ।

चाणक्य--( हाथ पकड़कर ) । वत्स ! उठो, उठो ।

( १९ ) शिलाके अग्रभाग में गिरी हुई गङ्गाकी अम्बुकणा के वर्षण से शीतल हिमालय पर्वत और अनेक वर्णवाले प्रकाशमान मणिके सदृशकान्तियुक्त दक्षिणसमुद्रके तीर पर्यन्त रहनेवाले भयभीत और प्रणत राजसमूह से आ आकर आपके चरणयुगल अंगलियों के रन्ध्रभाग से निकली उन राजों के मुकुट के रत्न की किरणों द्वारा सर्वदा शोभित हों ।

राजा—आप की कृपा से सब राजाओं का आधिपत्य तो प्राप्त ही है । अब मैं कुछ नहीं चाहता । आइए बैठिये । ( दोनों अपने अपने आसन पर बैठते हैं )

चाणक्य—वृषल ( चन्द्रगुप्त ) ! हम किस वास्ते बुलाये गये हैं ?

राजा—आप के दर्शन से अपनी आत्मा को प्रसन्न करने के लिये ।

चाणक्य—( हँसकर ) वृषल ! इस विनय को रहने दो। राजे विना प्रयोजन मन्त्री आदि अनुचरों को नहीं बुलाते इसलिये मतलब की बात कहो !

राजा—आर्य ! आप कौमुदीमहोत्सव रोकने से क्या लाभ समझते हैं ?

चाणक्य—( हँस कर ) तब हम तिरस्कार करने के लिये बुलाये गये हैं ।

राजा—आर्य ! तिरस्कार करने के लिये नहीं ।

चाणक्य—तब क्यों ?

राजा—निवेदन करने ( कहने ) के लिये ।

चाणक्य—यदि कहने के लिये हमें बुलाया है तो शिष्य को गुरु की इच्छा का अनुगमन करना चाहिये ।

राजा—आर्य ! इस में क्या सन्देह है ! कभी भी आप की निष्प्रयोजन-प्रवृत्ति नहीं होती थी । इस लिये हमारे पूछने की आवश्यकता है ।

चाणक्य—वृषल ! तू हमारे अभिप्राय को अच्छी तरह समझता ही है । चाणक्य विना प्रयोजन स्वप्न में भी कोई काम नहीं करता ।

राजा—आर्य ! इसी से तो वह प्रयोजन सुनने की इच्छा हमको बोलने के लिये प्रेरित करती है ।

**चाणक्य**—वृषल ! सुनो, अर्थशास्त्रकार इस संसार में तीन प्रकार की सिद्धि बतलाते हैं। जैसे—पहली राजायत्तसिद्धि, दूसरी सचिवायत्तसिद्धि, तीसरी उभया-यत्तसिद्धि, तब सचिवायत्त सिद्धिवाले आपको फलजिज्ञासा से क्या प्रयोजन, क्योंकि इस कार्य में हम नियुक्त हैं, हम ही जानेंगे।

**राजा**—( क्रोधी की तरह मुख फिराता है। नेपथ्य में दोनों वैतालिक पढ़ते हैं )।

( २० ) एक—

काशपुष्प के सदृश कान्तिवाले आकाश को तिरस्कार करती हुई, भस्म से शुक्लवर्ण और सजल मेघ के समान श्यामवर्ण गजचर्म को खींचती हुई चन्द्रिकाकी तरह शुक्लवर्ण नरकपालरचित माला को धारण किये प्रशस्त अट्टहास रूपी सम्पत्ति से युक्त शिव मूर्त्तिकी तरह शुभ्र शरद् ऋतु आपलोगों का दुःख दूर करे।

**और भी**—

( २१ ) फणासमूहरूप शिरोधान ( तकिया ) वाले सर्पराज के क्रोडरूप महान् शय्या का त्याग करने की इच्छा करनेवाले भगवान् की तुरत खोलने से आलस्य युक्त और कुछ देरतक शिरस्थ रत्नरूपी दीपों की प्रभाओं का सामना न करनेवाली, निद्राजन्य आलस्य को दूर करनेवाले शारीरव्यापारों द्वारा उत्पन्न जलकणावाली, अतएव अपने व्यापार में शिथिल, निद्राभङ्ग होने से रक्तवर्ण और ईषत् संकुचित दृष्टि आपलोगों की रक्षा करे।

**दूसरा**—

( २२ ) हे राजन् ! किसी कारण ब्रह्माद्वारा अत्यन्त बलके आधार के समान उत्पन्न किये गये अभिमानशाली हस्तिपतियों को अपने तेजसे जीतनेवाले बहुत अभिमानी तथा उत्कृष्ट बलवाले आपके ऐसे राजे सिंहके दन्तभङ्ग की तरह लोगों के आज्ञाभङ्ग को नहीं सहन कर सकते।

**और भी**—

( २३ ) अनेक उत्तम २ अलङ्कार धारण करने तथा सुख प्राप्त करने से राजा राजा नहीं कहलाते, किन्तु दूसरों से अतिरस्कृत आज्ञावाले तुम्हारे ऐसे राजा ही राजा कहे जाते हैं।

**चाणक्य**—( सुनकर मन हीं मन ) पहिले तो बड़े देवता की स्तुतिरू-

पो उपस्थित शरद् ऋतु का गुण कथनात्मक आशीर्वाद कहा गया, यह दूसरा क्या है इसको मैं नहीं जानता ( विचार कर )। आ: जाना यह राक्षस का चक्र है। आ: दुष्ट! राक्षसधम! मैं तुझे देखता हूं, चाणक्य अभी जागता है।

राजा—आर्य वहीनरि! इन दोनों बैतालिकों को सौ सौ सहस्र अशर्फी दिला दो।

कञ्चुकी—आपको जो आज्ञा ( यह कह और उठ कर जाता है )।

चाणक्य-( क्रोधसे )। वैहीनरि! ठहरो, अभी न जाओ। वृषल! बिना प्रयोजन इतने अधिक धनका व्यय क्यों करते हो?

राजा—इसी तरह यदि सर्वदा आप मुझे रोकते रहेंगे तो मानो राज्य मेरे लिए बन्धन की तरह है, न कि राज्य की तरह।

चाणक्य—वृषल! राजकार्य में पराधीन राजाओं के ये बन्धन होते ही हैं। यदि इसे न सहन कर सको तो तुम स्वतन्त्र हो सकते हो।

राजा—यही तो मेरा अभिप्राय है, हम अपने कार्य में स्वतन्त्र हैं।

चाणक्य--यह तो हमको इष्ट ही है। तो आज से हम भी अपने कार्य में स्वतन्त्र होते हैं

राजा--यदि ऐसा ही है तो मैं कौमुदी महोत्सव रोकने का कारण सुनना चाहता हूं।

चाणक्य--वृषल! कौमुदीमहोत्सव होने से क्या लाभ है? यह मैं भी जानना चाहता हूं।

राजा—पहले तो हमारी आज्ञा का भङ्ग।

चाणक्य--वृषल! तुम्हारी आज्ञाभङ्ग करना ही कौमुदी महोत्सव रोकने का उद्देश्य है।

जैसेकि—

( २४ ) तमालपत्रों से श्यामवर्ण वेलावनवाले, चञ्चल मत्स्यों के द्वारा कम्पित जलवाले चारों समुद्रों के पार से आए हुए अनेक राजाओं के मस्तक द्वारा आज्ञा माला की तरह जो मानी जाती है, हमारे ही कारण वह आज्ञा तुम्हारे आधिपत्य को विख्यात करती है।

राजा—दूसरा जो प्रयोजन है, वह भी सुनना चाहता हूं।

**चाणक्य**--वह भी कहता हूं।

**राजा**--कहिये।

**चाणक्य**--शोणोत्तरे! हमारी जबानी अचलदत्त नामके कायस्थ से कहो कि कुसुमपुरसे आया हुआ मलयकेतुके पास रहनेवाले भद्रभट प्रभृति नौकरों का लिखा हुआ पत्र दे दे।

**प्रतीहारी**-आपकी जो आज्ञा। (जाकर फिर रङ्गस्थानमें प्रवेशकर) आर्य! यह पत्र है।

**चाणक्य**-(लेकर) वृषल! सुनो।

**राजा**--मैं सावधान हूं।

**चाणक्य**--(पढ़ता है) मङ्गल हो, प्रातःस्मरणीय नामवाले राजा चन्द्रगुप्त का साथ देनेवाले कुसुमपुर से जाकर मलयकेतु के पास रहनेवाले कार्याधिपतियों का यह प्रमाणपत्र है। उनमें पहला भद्रभट नामका हाथीवान् है। दूसरा पुरुषदत्त नामक अश्वपालक है। तीसरा-प्रधानद्वारपालक चन्द्रभानु का भगिनीपुत्र हिङ्गुरात है। चौथा-आपके आत्मीयजन महाराज बलगुप्त हैं। पांचवां—आप ही की बाल्यावस्था का सेवक राजसेन है। छठां—सिंहबल नामक सेनापति का छोटा भाई भागुरायण है। सातवां--मालवराज का पुत्र रोहिताक्ष है। आठवां-क्षत्रियों में वीर विजयवर्मा है। (मन ही मन)। इतने लोग आपका कार्य करने को सदा तैयार हैं! (जोर से) इतना ही यह पत्र है।

**राजा**-- मैं इन सब की उदासीनता का कारण जानना चाहता हूं।

**चाणक्य**-वृषल! सुनो, इनमें हस्तिपालक भद्रभट और अश्वपालक पुरुषदत्त ये दोनों नीचकार्य में नियुक्त होनेके कारण अपने २ कार्य को अच्छी तरह नहीं करते थे। इस लिये हटाये गये और वे मलयकेतु के यहां उसी कार्य में नियुक्त हुए। हिङ्गुरात और बलगुप्त ये दोनों अत्यन्त लोभके कारण विशेष द्रव्य मिलने की इच्छासे मलयकेतु के पास चले गये। आपका कुमार सेवक राजसेन भी आप की कृपा से अधिक ऐश्वर्य पाकर आपको राज्य से हटाने की इच्छासे जाकर मलयकेतु से मिल गया। दूसरा सिंहबल नामके सेनापति का छोटे भाई भागुरायणने भी समय पाकर पर्वतक के साथ मित्रता कर के उनमें प्रीति के कारण "तुम्हारा पिता चाणक्य द्वारा मारा गया है" आदि कहकर एकान्तमें डराकर मलयकेतु

को भगा दिया। इसके बाद आपका अनिष्ट करनेवाले चन्दनदास आदिके पकड़े जानेपर अपने दोष प्रकट होनेके भयसे जाकर मलयकेतुके पास रह गया वह भागुरायण हमारे प्राणका रक्षक है इस कृतज्ञता का स्मरण करते हुए मलयकेतुने इसको अपने समीपस्थ मन्त्रिपद पर रख लिया है। लोहिताक्ष और विजयवर्म्मा भी अधिक अभिमान के कारण अपने दायादों को आपके द्वारा दिये हुए धनको नहीं सहन करते हुए मलयकेतुके पास चले गये। यही इनकी उदासीनताका कारण है।

**राजा**—आर्य! इन लोगोंकी उदासीनता का कारण जान लेने पर भी आपने शीघ्र इसका प्रतीकार क्यों नहीं किया ?

**चाणक्य**—वृषल! मैं प्रतीकार नहीं कर सका।

**राजा**—अपटुताके कारण या किसी प्रयोजन की अपेक्षा से।

**चाणक्य**—असामर्थ्य क्यों होगा, प्रयोजनकी अपेक्षा ही से।

**राजा**—उसका प्रतीकार न करने का प्रयोजन सुनना चाहता हूं।

**चाणक्य**—वृषल! सुनो, और विचारो।

**राजा**—मैं दोनों कार्य करता हूं, आप कहिये।

**चाणक्य**—वृषल! इस संसार में सन्तोषरहित प्रजाका प्रतीकार दो प्रकार से होता है, एक-अनुग्रह ( दया )—दूसरा-निग्रह ( दण्ड )। अनुग्रह तो अपने २ कार्य से हटाये गये भद्रभट-पुरुषदत्त आदि को फिर अपने २ कार्य का अधिकारी बना लेना। स्त्री-मद्य आदि व्यसन के सम्बन्ध से अयोग्य उन सबों को फिर दिया हुआ अधिकार समस्त राज्य हाथी घोड़ों का नाश कर देता। अत्यन्त लोभी और सम्पूर्ण राज्य देने पर भी नहीं सन्तुष्ट होनेवाले हिङ्गुरात और बलगुप्त इन दोनों के ऊपर किस तरह अनुग्रह किया जा सकता है। धनके नाश होने से डरे हुए राजसेन-भागुरायण के ऊपर अनुग्रह का अवकाश ही कहां से है। दायादको नहीं सहन करनेवाले और अत्यन्त अभिमानी लोहिताक्ष-विजयवर्मा को भी अनुग्रह प्रसन्न नहीं कर पाता। इसलिये अनुग्रह नहीं किया गया। हाल ही में नन्दराजा के ऐश्वर्य को प्राप्त करनेवाले हम लोग थे, अपना साथ देनेवाले प्रधान पुरुषवर्गको उग्रदण्ड ( निग्रह ) देने से नन्दराजा की अनुरागी प्रजाके लोग हम पर अविश्वासी होजाते। इसलिये निग्रह भी नहीं किया गया। इस प्रकार हमारे भृत्यों को अवलम्ब देनेवाले पिताके मारने के

कारण क्रोधी पर्वतकपुत्र मलयकेतु बहुत सी म्लेच्छ सेना लेकर हम लोगों को जीतने के लिये तैयार है। यह सेनासंग्रहरूपी उद्योग का समय है न कि उत्सव का, इसलिये किले की रचनाके समय कौमुदीमहोत्सवसे क्या प्रयोजन? इस कारण उत्सव रोक दिया गया।

**राजा**—आर्य! इसमें हमें बहुत कुछ पूछना है।

**चाणक्य**—वृषल! अच्छी तरह पूछो, हमको भी अभी बहुत कुछ कहना है।

**राजा**—अच्छा पूछता हूँ।

**चाणक्य**—तो मैं भी कहने को तैयार हूँ।

**राजा**—हम लोगों के इन सब अनर्थों का कारण मलयकेतु है, वह भागता हुआ आपके द्वारा किस कारण छोड़ दिया गया?

**चाणक्य**—वृषल! भागते हुए मलयकेतु को पकड़ने पर दो ही उपाय होता। वह या तो दयावश छोड़ दिया जाता—या दण्डित होता। अनुग्रह करने पर पहले का कहा हुआ—आधा राज्य देना पड़ता, दण्ड देने पर पर्वतकको हम लोगों ने मारडाला, इस कृतघ्नता को अपने मत्थे मढ़ना होता? पहले का कहा हुआ आधा राज्य देने पर भी राजा पर्वतक का मरण केवल कृतघ्नतामात्र का फलदायक होता, इस कारण भागता हुआ मलयकेतु छोड़ दिया गया।

**राजा**—इस विषय में तो यह उत्तर है। पर इसी नगर में रहता हुआ राक्षस किस कारण छोड़ दिया गया। इस विषय में आपका क्या उत्तर है?

**चाणक्य**—अपने स्वामी नन्दराजा में स्थिर प्रेम के कारण—और बहुत दिनों तक एक जगह निवास करने के कारण-नन्दानुरागी प्रजाका अत्यन्त विश्वास-पात्र राक्षस भी बुद्धि-पुरुषार्थ युक्त राक्षस सहायसम्पत्ति तथा कोषबल युक्त इसी नगर में रहता हुआ राक्षस बड़े भारी आन्तरिक द्वेष को उत्पन्न करता हुआ भी वह दुःसाध्य न होगा। इसी लिये वह छोड़ दिया गया?

**राजा**—तब उपायों द्वारा वह क्यों नहीं वशमें किया गया।

**चाणक्य**—वह किस तरह दूरवर्ती होगा। राक्षस उपाय ही से तो हृदय-स्थित कील की तरह उखाड़ कर फेंक दिया गया है।

**राजा**—आर्य! वह बलप्रयोग से क्यों नहीं पकड़ा गया?

**चाणक्य**—चन्द्रगुप्त! राक्षस यदि बलसे पकड़ा जाता तो या तो वह

स्वयं मरजाता या तुम्हारी सेना को ही नष्ट कर देता। ऐसा होने पर दोनों ही की हानि होती। देखो—

(२५) यदि राक्षस सेना द्वारा पकड़े जाने पर यदि स्वयं मरजाता तो चन्द्रगुप्त! तुम जैसे लोकोत्तर गुणवान् पुरुष राक्षस से वियुक्त हो जाते। और यदि तुम्हारी सेना को मार डालता तो वह भी कष्ट ही होता, इसलिये वह नवीन हाथी की तरह अन्य उपायों से ही वश में करने योग्य है।

राजा—मैं आपसे बातों में नहीं जीत सकता, सब तरह से अमात्य राक्षस ही श्रेष्ठ है।

चाणक्य—(क्रोधसे) यानी आप श्रेष्ठ नहीं हैं? इसका यह तात्पर्य हुआ। चन्द्रगुप्त! आखिर उसने क्या किया!

राजा—यदि नहीं जानते तो सुनिये। उस महात्माने—

(२६) जीते हुए (कुसुमपुरनामक) नगर में हम लोगों के कंधे पर पैर रखकर अपनी इच्छानुसार निवास किया, और हमारी सेनाके जयघोषणादि कार्य में जबर्दस्त विघ्न डाला। अपनी नीतिरूप सम्पत्ति द्वारा हमलोगों में बहुत तरह की अविवेकिता फैलायी, जिससे विश्वासपात्र भद्रभटादि आत्मीय वर्गों में भी हम लोगों की बुद्धि विश्वास नहीं करती॥

चाणक्य—(हँसकर)। चन्द्रगुप्त! राक्षसने यह किया?

राजा—हाँ, मन्त्रिराक्षसने यह किया।

चाणक्य—तो फिर मैंने समझ लिया कि नन्द की तरह आपको हटाकर उसने मलयकेतु को पृथ्वीमण्डल के दिव्य सिंहासन पर बैठा दिया।

राजा—किसी का तिरस्कार करना व्यर्थ है। आर्य! भाग्यने यह सब कार्य किया—इसमें आपका क्या?

चाणक्य—ओ पराये का उत्कर्ष नहीं सहन कर सकनेवाले! अब मेरा किया हुआ काम सुन—

(२७) सद्यः उत्पन्न क्रोधसे असमान अङ्गुली के अग्रभाग से खोली हुई शिखायुक्त, कठोर और सब लोगों के सामने शत्रुकुल का नाश करने से विस्तृत प्रतिज्ञा करके, अभिमानी तथा निन्नानबे कोटि द्रव्यके अधिपति नन्दों को पशुकी तरह देखते हुए राक्षस का अनादर कर किसने मारा अर्थात् मैंने॥

और भी—

( २८ ) आकाश में चक्रके समान घूमती हुई विस्तृत तथा स्थिर पक्षवाले गृध्ररूपी धूम द्वारा छिपी हुई सूर्यकी कान्ति युक्त दिशामण्डलको मेघयुक्त के समान करते हुए तथा नन्दों द्वारा श्मशानवासी शृगाल, गृध्र आदि प्राणियों को प्रसन्न करती और बहते हुए बहुत मज्जावाली यह श्मशान की आग अब तक शान्त नहीं होती ॥

राजा—यह दूसरेने किया ।

चाणक्य—आः ! किसने ?

राजा—नन्द वंशके विद्वेषी भाग्यने ।

चाणक्य—मूर्खलोग भाग्य को प्रमाण मानते हैं ।

राजा—विद्वान् अपनी प्रशंसा नहीं करते ।

चाणक्य—( क्रोध से ) वृषल ! वृषल !! नौकर की तरह समझ कर तुम मेरा अनादर करना चाहते हो—

( २९ ) बँधी हुई शिखाको फिर खोलने के लिये हमारा हाथ दौड़ता है, मेरा पैर फिर प्रतिज्ञा करनेके लिये आगे बढ़ता है । नन्दों का नाश करनेसे शान्त मेरे क्रोधरूपी अग्निको कालसे प्रेरित होकर तू फिरसे जगारहा है ।

राजा—( वेगके साथ मन ही मन ) । आर्य ! आप नाराज होगये क्या ? क्योंकि—

( ३० ) क्रोध से चलायमान पलकों से निकले स्वच्छ जलके द्वारा धोजाने से क्षीण, रक्तवर्ण नेत्रकी कान्ति से कोपजन्य विकाररूपी धूम से वह इस तरह प्रदीप्त होगया है, जैसे ताण्डव ( नृत्यमें ) रौद्ररस का प्रदर्शन करते हुए रुद्रका स्मरण करती तथा काँपती हुई पृथ्वीने किसी तरह पादप्रहार सहन किया हो ।

चाणक्य—( कृत्रिम क्रोधको हटाकर ) वृषल ! वृषल !! उत्तर-प्रत्युत्तर ( वाद-विवाद ) से क्या लाभ ? राक्षस को हमसे श्रेष्ठ समझते हो तो लो, यह शस्त्र उसीको दे दो । ( शस्त्र को छोड़-तथा उठकर आकाश में राक्षस को स्थित जान कर मन ही मन ) । राक्षस ! राक्षस !! चाणक्य की बुद्धि जीतनेवाली तुम्हारी बुद्धि की यही विशेषता है ?

( ३१ ) ओ शठ ! मैं चाणक्य से हटी हुई भक्तिवाले मौर्यको छल से

जीत लूंगा, इसलिये तूने जो भेद रचा है, वह सब भेद तेरे ही दोषका कारण होगा ॥ ( यह कहकर चला जाता है ) ।

**राजा**—आर्य वैहीनरि ! आज से चाणक्य को हटाकर चन्द्रगुप्त स्वं राज्य कार्य्य करेगा । यह बात समस्त प्रजा को सूचित कर दीजिये ।

**कञ्चुकी**—(मन ही मन) आज महाराजने आर्य चाणक्य न कहकर केवल चाणक्य क्यों कहा ? बड़े दुःख की बात है । क्या सचमुच अधिकार छीन लिया ? अथवा इस विषय में भाग्य का दोष नहीं है ।

( ३२ ) राजा जो अनुचित कार्य करता है, वह मन्त्री ही का दोष है । जैसे कि—हस्तिपालक अपनी असावधानतासे दुष्ट गज द्वारा निन्दाका पात्र बन जाता है॥

**राजा**—आर्य ! क्या सोचते हो ?

**कञ्चुकी**—देव ! मैं कुछ नहीं विचारता, किन्तु यह निवेदन करता हूँ कि आजसे आप सचमुच राजा हो गये ।

**राजा**—( मन ही मन ) हम दोनों के कृत्रिम विरोध को यथार्थ समझने पर अपनी कार्यसिद्धि चाहनेवाले ! आपका मनोरथ सफल हो । ( जोरसे ) शोणोत्तरे ! इस व्यर्थ विवाद से मेरे सिर में उत्पन्न व्यथा मुझको दुःख देती है, इसलिये शयनागार का मार्ग दिखाओ ।

**प्रतिहारी**—इधर, इधर महाराज ! ।

**राजा**—( आसन से उठकर मन ही मन ) ।

( ३३ ) आपकी आज्ञा ही से गौरव को त्यागनेवाली हमारी बुद्धि रसातल जाने को तैयार है । जो लोग सचमुच बड़ों का आदर नहीं करते, उनलोगों के हृदय को लज्जा क्यों नहीं विदीर्ण कर देती ? ॥

तीसरा अङ्क समाप्त ।

---

## चौथा अङ्क ।

( एक पथिकवेशधारी पुरुष का प्रवेश )

**पुरुष**—आश्चर्य है ! आश्चर्य है !!

( १ ) यदि नहीं उल्लंघन करने योग्य राजा की आज्ञा न हो तो भला सौ योजन से भी अधिक दूर कौन पुरुष जा सकता है ।

इसलिये तबतक अमात्य राक्षस ही के घर जाता हूँ ( थके हुए की तरह घूमकर ) ओ ! यहाँ पर द्वारपालों में कौन है ? जाकर अमात्य राक्षस से कहो कि यह करभक नाम का दूत हाथी के बच्चे की तरह शीघ्र कार्य साधनकर पाटलिपुत्र से आया है ।

दौवारिक—( सामने जाकर ) भाई जोर से मत बोलो, अमात्य राक्षस कार्य की चिन्ता से रातको ज्यादा जाग गये हैं। इसलिये सिर में वेदना हो गई है और अबतक भी शय्या को नहीं छोड़े हैं । इसलिये क्षणभर ठहरो, अवसर पाकर तुम्हारे आगमन की बात उनसे कहूंगा ।

पुरुष--भद्रमुख ! जैसी तुम्हारी इच्छा हो ।

( आसनपर बैठे हुए शकटदास के साथ चिन्ता करते हुए शयनगत राक्षस का प्रवेश ) ।

राक्षस--( मन ही मन )

( २ ) कार्य के आरम्भ में भाग्य की प्रतिकूलता तथा चाणक्य की स्वभावतः कुटिल बुद्धि को विचारते हुए हमारे कपटकार्यों का अच्छी तरह प्रतीकार करनेपर यह मेरा उद्योग किस तरह सफल होगा, इस चिन्ता से जागते हुए हमारी रात्रि किस तरह बीतेगी ॥

और भी--

( ३ ) पहिले थोड़ा भी कार्य का उपाय करते हुए उस कार्य की विस्तृति को चाहते हुए तथा शीघ्र फल देनेवाले हेतुओं के अत्यन्त दुष्प्राप्य फल को छिपेरूप से प्रकट करते और बुद्धि से विचार करते तथा फैले हुए कार्यसमुदाय को एकत्रित करते हुए हमारे जैसा पुरुष भी दुःख का अनुभव करता है ।

( पक्षान्तर में )--

नाटक के प्रारम्भ में अत्यन्त अल्प प्रस्तावना को भी करता हुआ और उस प्रस्तावना के परिकरको प्रतिमुखसन्धि में चाहता तथा दृष्ट नष्ट फलप्रधान के हेतुओं के अत्यन्त दुर्ज्ञेय फलको गुप्तरूपसे गर्भसन्धिमें दिखाता हुआ तथा विमर्षसन्धि में बुद्धिसे उसी बीजका अनुसन्धान करता और फैलाये हुए नाटकीय वस्तुको निर्वहणसन्धि में समाप्त करता हुआ नाटकों की रचना करनेवाला ( कवि ) इस वर्णित दुःखको पाता है ॥

मू० २७

इस तरह के क्लेश को प्राप्त करने पर भी दुष्ट और अल्पबुद्धिवाला चाणक्य अपने दुर्व्यसन से नहीं हटता ।

दौवारिक--( समीप जाकर ) । जय हो, जय हो ।

राक्षस--वह दुरात्मा चाणक्य पराजय के योग्य है ।

दौवारिक--आप······

( इसका तात्पर्य यह है कि आप ही दुष्टचाणक्य को जीतने योग्य हैं ; अथवा-आप दुष्ट चाणक्य से जीते जाने योग्य हैं । )

राक्षस--(वामनेत्र का स्पन्दन सूचितकर मनही मन) । "दुरात्मा चाणक्य की जय हो" अमात्य (राक्षस) पराजयके योग्य है। यहकहकर बामनेत्र के स्पन्दन के द्वारा प्रकरणगत अर्थ को कहता है । तो भी उद्योग नहीं छोड़ना चाहिए । ( जोरसे ) भद्र ! तुम क्या कहना चाहते हो ?

दौवारिक--अमात्य ! करभक ( दूत ) आपका दर्शन चाहता है ।

राक्षस—उसको ले आओ ।

दौवारिक--आपकी जो आज्ञा । ( दौवारिक बाहर जाकर करभक के साथ लौटकर कहता है ) । भद्र ! यहां अमात्य राक्षस बैठे हैं, उनके पास जाओ ।

( दौवारिक बाहर लौट जाता है )

करभक--( राक्षस के समीप जाकर ) अमात्य की जय हो, जय हो ।

राक्षस—( विचित्र ढंग से देखकर ) । भद्र करभक ! आओ बैठो ।

करभक—अमात्य की जो आज्ञा । ( नीचे बैठता है ) ।

राक्षस—( मनही मन ) मैंने इसको किस कार्य से भेजा था ? कार्यों की अधिकता के कारण नहीं जान पड़ता । ( यह कहकर सोचता है ) ।

( हाथ में बेंत लिये हुए पुरुष का प्रवेश ) ।

पुरुष—आर्य ! तुम सब भागो, भागो । मान्य ! तुम सब चले जाओ । क्या नहीं जानते—

( ४ ) सुमेरुपर्वतपर रहनेवाले देवताओं और अनेकविध आनन्द का भोग करनेवाले राजाओं का दर्शन भी पापियों को दुर्लभ होता है, समीप में रहना तो सर्वथा असम्भव ही है ।

( आकाश में ) आर्य ! क्या कहते हो कि किस कारण यहां से हमलोगों

को भगाते हो ? आर्य ! कुमार मलयकेतु, अमात्यराक्षस को शिर की व्यथा से पीडित सुनकर देखने के लिये यहीं आते हैं। इस कारण तुमलोग भगाए जाते हो।

( पुरुष बाहर चला जाता है )।

( भागुरायण और कञ्चुकी के साथ मलयकेतु का प्रवेश )।

मलयकेतु—( जोर से श्वास लेकर मनही मन )। पिताजी को स्वर्गलोक गये आज दसवाँ महीना बीत रहा है। व्यर्थ के कार्य करते हुए मैंने उनको तोयाञ्जलि भी नहीं दी। अथवा पहिले ही यह प्रतिज्ञा कर चुका हूँ—

( ५ ) हृदयका ताड़ना से रत्नवलय को भग्न करानेवाली और उत्तरीयवस्त्र को अपने स्थान से च्युत करानेवाली और 'हा हा' ऐसे आर्त्तशब्दों से दीन और पृथिवी की धूलि से चूर्णकुन्तल को रूखा करानेवाली चिन्ता से व्याकुल माता के समान ही शत्रुस्त्रियों को भी बनाकर मैं पिताजी को तोयाञ्जलि दूँगा।

इस विषय में बहुत कहने का क्या प्रयोजन ?

( ६ ) मैं वीरपुरुषोचित कार्यभार का उद्वहन करता हुआ युद्ध में स्वयं मर जाऊँगा अथवा अपनी माता की आँखों का अश्रु लेकर शत्रु की स्त्रियों के नेत्रों में लगाऊँगा अर्थात् उनके पतियों को मारकर उन्हें रुलाऊँगा।

( जोर से ) आर्य जाजलि ! कुमारकी आज्ञा से पीछे आनेवाले राजाओं से कहो कि मैं अकेला राक्षस को देखने जाऊँगा, इसलिये तुमलोग लौट जाओ।

कञ्चुकी—कुमार की जैसी आज्ञा। ( जाकर अकाश में ) हे राजाओं ! कुमार आज्ञा करते हैं कि मेरे पीछे कोई न आवे। ( देखकर खुशी से ) कुमार ! कुमार !! ये सब राजे आपकी आज्ञा से लौट गये। आप देखिये—

( ७ ) कितने राजाओं ने बहुत कड़ी लगाम खींचने से अत्यन्त टेढ़े और ऊँचे मध्यभागवाले ग्रीवाप्रदेशों से युक्त तथा खुरके अग्रभाग से मानो आकाशको विदारण करते हुए घोड़ों को रोका और कितने राजा रुक जाने से निश्शब्द घण्टावाले बड़े-बड़े हाथियों के साथ लौटगये। हे कुमार ! सब राजे समुद्र की तरह आपकी आज्ञा का नहीं उल्लङ्घन करते।

मलयकेतु—आर्य जाजलि ! तुम भी नौकरों के साथ लौट जाओ। केवल भागुरायण हमारे पीछे २ आवे।

कञ्चुकी--कुमार की जो आज्ञा ।

( यह कहकर अनुचरों के साथ चला जाता है ) ।

मलयकेतु--मित्र भागुरायण ! यहां आये हुए भद्रभटादि सैनिकों ने कहा है कि हमलोग मन्त्रिराक्षस के द्वारा कुमार की सेवा नहीं करते, किन्तु शिखरसेन नामक कुमार को सेनापति के द्वारा हम इनको सहायता करते हैं । दुष्ट मन्त्री के वशीभूत चन्द्रगुप्त राजा से विरक्त होकर हमलोग कुमार की सेवा करते हैं । बहुत दिन तक विचार करके मैंने उसका यही तात्पर्य्य समझा है ।

भागुरायण--कुमार ! यह तात्पर्य अत्यन्त कठिन नहीं है । देखिये—विजय की चाहना करनेवाले और सत्त्वोत्साहादिरूप आत्मगुण युक्त आपके प्रिय तथा हितजनों के द्वारा आपकी सेवा करें, यह उचित ही है ।

मलयकेतु--मित्र भागुरायण ! अमात्य राक्षस भी हमारा विशेष प्रिय तथा हितकारी नहीं है ।

भागुरायण--कुमार ! ऐसा ही है । अमात्य राक्षसकी शत्रुता चाणक्य के साथ है-न कि चन्द्रगुप्त के साथ । इसलिये हो सकता है कि कभी चन्द्रगुप्त अत्यन्त अभिमानी चाणक्य को मन्त्रिपद से हटा दे, तब नन्दवंश में अनुराग रहने से और मित्र की अपेक्षा से यह नन्दवंशी ही है, ऐसा जानकर अमात्य राक्षस चन्द्रगुप्त के साथ मेल करले । चन्द्रगुप्त भी यह पितृपरम्परा ही से रहता आया है, ऐसा समझकर सन्धि कर ले । ऐसा होनेपर कुमार हमलोगों पर विश्वास करेंगे, यही भद्रभटादि का तात्पर्य है ।

मलयकेतु—हो सकता है । मित्र भागुरायण ! अमात्य राक्षस के घरका रास्ता बताओ ।

भागुरायण—इधर, इधर । ( दोनों जाते हैं ) कुमार ! यह मन्त्रिराक्षस का घर है । आप अन्दर चलें ।

मलयकेतु—चलता हूँ ( दोनों अन्दर जाते हैं ) ।

राक्षस—( मन ही मन ) । आः ! स्मरण आ गया । ( जोर से ) । भद्र ! तुमने कुसुमपुर में स्तनकलशनाम के वैतालिक को देखा है ?

करभक—अमात्य ! हां और क्या, देखा तो है ।

मलयकेतु—मित्र भागुरायण ! कुसुमपुर का समाचार कहा जा रहा है । इसलिये हमदोनों समीप न जायं, तब तक यहीं से सुनें ।

( ८ ) प्रायः सब मन्त्री अन्य तात्पर्यके स्वच्छन्द भाषण में भेद खुलजाने के भय से राजाओं के आगे इन बातों दूसरी तरह से कहते हैं ।

भागुरायण—कुमारका कथन ठीक है ।

राक्षस—भद्र ! वह कार्य सिद्ध हुआ ?

करभक—अमात्य की कृपा से सिद्ध हो गया ।

मलयकेतु—मित्र भागुरायण ! वह कौन सा कार्य है ?

भागुरायण—कुमार ! मन्त्रियों का वृत्तान्त कठिन होता है, इतना कहने से आप नहीं जान सकेंगे । सावधान होकर सुनिये ।

राक्षस—भद्र ! मैं विशेषरूप से सुनना चाहता हूं ।

करभक—अमात्य सुनें, मुझे आपसे आज्ञा मिली थी कि करभक ! तुम कुसुमपुर जाकर हमारे वचन के अनुसार स्तनकलश नाम के वैतालिक से कहो कि चाणक्य के द्वारा आज्ञाभङ्गरूप कार्य किये जाने पर क्रोध बढ़ानेवाले श्लोकों से चन्द्रगुप्त की स्तुति करे ।

राक्षस—तब तब ।

करभक—मैंने पाटलिपुत्र जाकर आपका सन्देश स्तनकलश नामके वैतालिक को सुनाया ।

राक्षस—तब तब ?

करभक—इसके अनन्तर नन्दवंश के विनाश से दुःखित पौरजनों को आनन्द देनेवाले चन्द्रगुप्त ने कुसुमपुर में कौमुदीमहोत्सव करने की घोषणा की । उस कौमुदीमहोत्सव को बहुतकाल पर आया सन्तोषदायक तथा स्नेही बन्धु जन के समागम की तरह समझकर नागरिक जनों ने उसका बहुत आदर किया ।

राक्षस—( आंखो में आंसू भरकर ) । हा देव ! नन्द—

( ९ ) हे राजाओं में चन्द्रमा के समान जगत् को आनन्द देनेवाले ! आपके विना कुमुद को आनन्द देनेवाले चन्द्रमा के ( पक्षान्तर में ) निन्दित हर्षयुक्त-जनोंको आनन्द देनेवाले चन्द्रगुप्त के रहने पर कौमुदी चन्द्रिका ( पक्षान्तर में )-कौमुदीमहोत्सव निष्फल है ।

भद्र ! तब तब ?

करभक—अमात्य ! तब सब लोगों के नेत्रों को आनन्द देनेवाला वह कौमुदी

महोत्सव-उसके प्रतिषेध को नहीं चाहनेवाले-चन्द्रगुप्त की आज्ञा के विना ही दुष्ट चाणक्य द्वारा रोक दिया गया। इसके अनन्तर स्तनककशनाम के वैतालिक ने चन्द्रगुप्त को उत्तेजना बढ़ानेवाले श्लोक पढ़े।

**राक्षस**—वह कौन सा श्लोक?

**करभक**—( 'सत्वोत्कर्षस्य धात्रा' इत्यादि पूर्वोक्त श्लोक को पढ़ता है )।

**राक्षस**—( हर्षा से ) वाह मित्र स्तनकलश वाह! तुम ने ठीक अवसर पर भेद का बीज बोया, वह अवश्य ही फल दिखावेगा।

क्यों कि—

( १० ) साधारण पुरुष भी विना कारण क्रीडारस का भङ्ग नहीं सहन कर सकता तब असाधारण तेज को धारण करनेवाले राजा की तो बात ही क्या कहना?

**मलयकेतु**—यह ऐसा ही है।

**राक्षस**—तब तब?

**करभक**—तब आज्ञाभङ्ग के कारण अप्रसन्नहृदयवाले चन्द्रगुप्त ने बहुत देरतक अमात्य आप के सौशील्यादि गुणों की प्रशंसा कर दुष्ट चाणक्य को मन्त्रिपद से हटा दिया।

**मलयकेतु**—मित्र भागुरायण! चन्द्रगुप्त ने गुण प्रशंसा करके राक्षस में अतिशय स्नेह दिखाया।

**भागुरायण**—जिस तरह अल्पबुद्धिवाले चाणक्य का तिरस्कार करके राक्षस में प्रेम दिखाया, उस तरह इनकी गुणप्रशंसा से नहीं।

**राक्षस**—यह एक कौमुदीमहोत्सव का प्रतिषेध ही चन्द्रगुप्त का चाणक्य के प्रति क्रोध का कारण है या दूसरा भी?

**मलयकेतु**—मित्र भागुरायण! राक्षस चन्द्रगुप्त का दूसरा क्रोधहेतु खोजने में कौन सा फायदा देखता है?

**भागुरायण**—कुमार! वह इस फल को देखता है कि अत्यन्त बुद्धिमान चाणक्य विना कारण चन्द्रगुप्त को किसलिये क्रोधित करेगा। कृतज्ञ चन्द्रगुप्त भी इतने बड़े अपराध के कारण चाणक्य के महत्व को नहीं भूल सकता। चाणक्य और चन्द्रगुप्त का विशेष कारण से वियोग होगा तो वह आत्यन्तिक वियोग होगा।

**करभक**—अमात्य ! चन्द्रगुप्त का चाणक्य पर क्रोध करने का दूसरा भी कारण है ।

**राक्षस**—क्या, क्या ?

**करभक**—पहला कारण यह है कि चाणक्यने कुसुमपुरसे भागते हुए कुमार मलयकेतु और राक्षसको छोड़ दिया ।

**राक्षस**—( खुशीसे ) मित्रशकटदास ! चन्द्रगुप्त अवश्य हमारे वशीभूत होगा । अब चन्दनदास बन्धन से छूट जायगा और तुम्हारे स्त्री पुत्रोंके साथ मेल होगा और जीवसिद्धि आदिका भी दुःख दूर हो जायगा ।

**भागुरायण**—(मनही मन) अवश्य ही जीवसिद्धि का क्लेश छूट जायगा ।

**मलयकेतु**—मित्र भागुरायण ? चन्द्रगुप्त हमारे वशीभूत हो जायगा, ऐसा कहने का क्या तात्पर्य है ?

**भागुरायण**—दूसरा क्या ? चाणक्य से अलग भये चन्द्रगुप्त का उन्मूलन करने से कुछ भी लाभ नहीं होगा, किन्तु वशीभूत होने से स्वयं मन्त्रित्व ग्रहण करके जीवसिद्धि प्रभृति का दुःख दूर करेगा । यही राक्षस के कथन का तात्पर्य है ।

**राक्षस**—भद्र ! अधिकार से च्युत वह अल्पबुद्धि चाणक्य अब कहाँ है ?

**करभक**—उसी पाटलिपुत्र में ।

**राक्षस**—( घबड़ा कर ) भद्र ! वह वहीं रहता है ? तपोवन नहीं चला गया ? फिर से प्रतिज्ञा भी नहीं की ?

**करभक**—अमात्य ! तपोवन जायगा, ऐसा सुना जाता है ।

**राक्षस**—( जोरसे ) शकटदास ! यह नहीं हो सकता ? देखिये—

( ११ ) जिसने पृथिवी में इन्द्र के समान नन्दराजा के द्वारा किये हुए अग्रासन से पृथक्करणजन्य अपमान को नहीं सहन किया । तब वह मनस्वी चाणक्य क्या अपने हाथों बनाये हुये राजा चन्द्रगुप्त के इस पराभव को किस तरह सह सकता है, वह कभी भी नहीं सह सकता ।

**मलयकेतु**—मित्र भागुरायण ! चाणक्य के तपोवन चले जाने और फिर से प्रतिज्ञा करने पर इसका क्या स्वार्थ साधन हो सकता है ?

**भागुरायण**—कुमार ! यह कोई कठिन तात्पर्य्य नहीं है, जब कभी

भी दुष्ट चाणक्य चन्द्रगुप्तसे अलग होगा तभी इसकी कोई न कोई स्वार्थ-सिद्ध होगी ।

शकटदास—अमात्य ! ज्यादा सन्देह करना व्यर्थ है । चाणक्य को चन्द्र-गुप्तकृत अनादर का सहन होना उचित ही कैसे है ? अमात्य देखें—

( १२ ) चन्द्रमाके समान अत्यन्त निर्मल चूड़ामणि की कान्ति से सुशोभित शिखायुक्त राजाओं के मस्तक पर पैर रखनेवाला चन्द्रगुप्त अनुचरों द्वारा किये गये आज्ञाविघात को किस तरह सह सकता है । और आत्मघात के दुःख का ज्ञाता तथा भाग्यवश सफलप्रतिज्ञ और क्रोधी चाणक्य भविष्य में फलहानि होने की शङ्कासे फिर से प्रतिज्ञा नहीं करेगा ।

राक्षस—मित्र शकटदास ! यह बात ऐसी ही है, इस लिये जाओ करभक को बैठाओ ।

शकटदास—अमात्य की जो आज्ञा ! ( करभकके साथ बाहर चला गया )

राक्षस—मैं भी कुमार से मिलना चाहता हूँ ।

मलयकेतु—( प्रकट होकर ) मैं स्वयं आपको देखने के लिये आया हूँ ।

राक्षस—( विचित्र ढङ्गसे देखकर ) । अये ! कुमार स्वयं आगये । ( आसन से उठकर ) यह आसन है, बैठिये ।

मलयकेतु—मैं बैठता हूँ और आप भी बैठिये । ( दोनों अपने अपने आसन पर बैठते हैं ) आर्य ! सिरकी पीड़ा छूटी या नहीं ?

राक्षस—आपका 'महाराजकुमार' ऐसा नाम सुने बिना सिर की व्यथा शान्त कैसे होगी ?

मलयकेतु—यह तो आपने पहिले ही स्वीकार कर लिया है, तब दुर्लभ नहीं होगा । लेकिन इस प्रकार सेना एकत्रित किये हम लोग शत्रुके विपत्काल की प्रतीक्षा करते कब तक चुप चाप बैठे रहेंगे ।

राक्षस—अब समय बिताने की क्या आवश्यकता ? शत्रु को जीतने के लिये चलिये ।

मलयकेतु—अमात्य ! कुछ शत्रु की विपत्ति की बात मालूम हुई क्या ?

राक्षस—हाँ ।

मलयकेतु—क्या ?

राक्षस—मन्त्री का विरोध, और क्या । चन्द्रगुप्त चाणक्य से अलग होगया ।

मलयकेतु—बस, केवल मन्त्री का विरोध ?

राक्षस—कुमार ! अन्य राजाओं का तो मन्त्रिविरोधरूपी दुःख छूट भी सकता है, किन्तु चन्द्रगुप्त का नहीं ।

मलयकेतु—आर्य ! निश्चय, विशेषरूपसे चन्द्रगुप्त को ही ।

राक्षस—चन्द्रगुप्तको मन्त्रिविरोधरूपी दुःख दुःख नहीं है, इसमें क्या कारण ?

मलयकेतु—चाणक्य के दोष ही चन्द्रगुप्त की प्रजा के अपरागके हेतु हैं ! प्रजा पहिले ही चन्द्रगुप्तमें अनुरक्त थी । अब तो चाणक्य के हटजाने पर वह विशेषरूप से चन्द्रगुप्त में अनुराग दिखावेगी ।

राक्षस—कुमार ! यह आपका कहना ठीक नहीं है । इस राज्य में दो प्रकार की प्रजायें हैं—एक चन्द्रगुप्त में और दूसरी नन्दकुलमें अनुराग रखनेवाली । उनमें चन्द्रगुप्त पर अनुराग रखनेवाली प्रजा को चाणक्य के दोष ही अपराग के कारण हैं, नन्दकुलमें अनुराग रखनेवाली प्रजा को नहीं । इस कृतघ्नने पितृवंशके समान समस्त नन्दवंशका घात कर दिया है, इस कारण वे सब अपराग और क्रोधके कारण विरक्त हो कर अपने राजा को न पाकर चन्द्रगुप्तका अनुगमन करती हैं । अपनी शक्ति से शत्रु को जीतनेवाले तुम्हारे जैसे राजा को पाकर फिर वह शीघ्र ही चन्द्रगुप्तको छोड़ आपके ही वशीभूत हो जायगी । इसमें आपको एक हम ही दृष्टान्त हैं ।

मलयकेतु—अमात्य ! यह एक मन्त्रिविरोध ही चन्द्रगुप्त के पराभव का कारण है या दूसरा भी ?

राक्षस—कुमार ! दूसरे कारणोंसे क्या प्रयोजन, यही सर्वप्रधान कारण है ।

मलयकेतु—अमात्य ! किस तरह यह प्रधान कारण है ? चन्द्रगुप्त अपने राज्यभारको अन्य मन्त्री या किसी आत्मीय जन को देकर प्रतीकार करने में समर्थ नहीं है क्या ?

राक्षस—हां, असमर्थ ही है ।

मलयकेतु—क्यों ?

राक्षस--स्वायत्तसिद्धि—( अथवा ) उभयायत्तसिद्धि राजाओं में कदाचित् प्रतीकार करनेकी सामर्थ्य हो भी सकती है, किन्तु चन्द्रगुप्त में नहीं। चन्द्रगुप्त दुष्ट हृदय है और सर्वदा सचिवायत्तसिद्धि ही में रहता है। अन्धे पुरुषकी तरह समस्त लोकव्यवहारको नहीं देखनेवाला चन्द्रगुप्त किस तरह प्रतीकार करनेमें समर्थ हो सकता है।

कैसे कि—

( १३ ) राज्यलक्ष्मी, अतिशय उन्नत मन्त्री तथा राजा पर मन्त्रशक्ति और प्रभुशक्तिरूप दोनों पैरों को रखकर स्थित रहती है। पर दौर्बल्य तथा बाल्यस्व-रूप स्त्रीस्वभावके कारण वह भारको सहन करने में असमर्थ होकर इन दोनों में से एक को छोड़ देता है।

और—

( १४ ) स्तनपान करनेवाला छोटा सा बालक जैसे स्तन से पृथक् हुआ हो, उसी तरह मन्त्रीसे पृथक् राजा सचिवायत्तसिद्ध होता है, वह लोकव्यवहार को नहीं जानता। अतएव वह अल्पबुद्धि राजा क्षणभर भी नहीं ठहर सकता।

मलयकेतु—( मनही मन ) इतनी बात है कि मैं सचिवायत्तसिद्धि नहीं हूं। ( जोरसे ) अमात्य! यद्यपि स्वतन्त्र राजा को कोई क्षति नहीं है तो भी अपकारकी इच्छा से भागने के हेतु रहने पर भी सचिवव्यसन का अनुसन्धान करनेवाले तथा शत्रु को जीतने के लिये उद्यत राजा को भी तो ऐकान्तिक सिद्धि नहीं होती।

राक्षस—आप ऐकान्तिक ही सिद्धि का समस्त समझ लें। जैसे कि—

( १५ ) प्रबल सेनावाले तथा युद्धके लिये आप उद्यत रहें और कुसुमपुर की प्रजा नन्दस्नेही हो, अधिकारच्युति के कारण चाणक्य विमुख हो जाय, चन्द्रगुप्त नवीन राजामात्र रहजाय और हम स्वाधीन हो जायँ ( यह आधा वाक्य कहने पर लज्जा का करता हुआ )। राजन्! सम्प्रति हम लोगों के वाञ्छितकार्य की सिद्धि आप की इच्छामात्रमें अवस्थित है।

मलयकेतु—अमात्य! आप यदि शत्रु पर आक्रमण करने योग्य समय देखते हैं तब किस कारण विलम्ब कर रहे हैं? देखिए—

( १६ ) बहुत ऊँचे ( और ) बहते हुए मदजलवाले, कृष्णवर्ण तथा

भ्रमरों के झङ्कार शब्द युक्त, विशाल दाँतों से तट को विदीर्ण करनेवाले, रक्त-बिन्दुओं से रक्तवर्ण मेरे अनेकों गजपति ऊँचे तटवाले बहते हुए जल तथा श्यामवर्ण वृक्षवाले तरङ्ग के शब्द से शब्दायमान प्रवाह के द्वारा भग्नतटवाले पाटलि पुत्रवर्ती शोण नामक नदविशेष को पान करें ॥

और भी—

( १० ) गम्भीर गर्जन के समान शब्द करनेवाले और धारासम्पात वर्षण की तरह अपने मदजल से मिश्रित जलकणाओं को फेंकते हुए हमारे गजसमूह निकले भरे जलवाली मेघमाला को विन्ध्य पर्वत की तरह पुष्पपुर को घेरेंगे ॥

( भागुरायण के साथ मलयकेतु बाहर चला जाता है ) ।

राक्षस—यहां पर कौन है ?

पुरुष—( प्रवेश कर ) आज्ञा कीजिये ।

राक्षस—प्रियम्वदक ! देखो तो प्रतीहारस्थान में कौन सा ज्योतिषी है ।

प्रियम्वदक—अमात्य की जो आज्ञा । ( बाहर जा एक क्षपणक को देख फिर प्रवेश कर ) । अमात्य ! क्षपणक नाम का ज्योतिषी है ।

राक्षस—( मनही में अशुभ लक्षण समझ कर ) । क्या पहिले ही क्षपणक का दर्शन हुआ ?

प्रियम्वदक—जीवसिद्धि नाम का संन्यासी है ।

राक्षस—( जोर से ) उस को अनिन्दित स्वरूप बनाकर यहां लाओ ।

प्रियम्वदक—अमात्य की जो आज्ञा ।

( चला जाता है ) ।

( क्षपणक का प्रवेश )

क्षपणक—

( १८ ) अज्ञानरूपी रोग के चिकित्सक और मान्यपुरुष बौद्धसंन्यासियों के उपदेश का पालन कीजिये । जो मान्यपुरुष और बौद्ध संन्यासी पहिले कठोर वचन बोलते, किन्तु पीछे हित की शिक्षा देते हैं ॥

( समीप जाकर ) उपासक ! आप धर्म का लाभ करें ।

राक्षस—मान्य ! हमारी रणयात्रा के अनुकूल समय देखिए ।

क्षपणक—( विचित्र ढंगसे सोचकर ) । उपासक ! यात्रा का समय

निश्चित कर दिया । मध्याह्न समय से मङ्गलक्रिया के अयोग्य, पूर्णचन्द्रवाली शोभना पूर्णिमा तिथि है । उत्तर दिशा से दक्षिण दिशा को आनेवाले तुम लोगों को दक्षिणदिग्वर्ती नक्षत्र ( तारा ) है ।

और भी—

( १९ ) सूर्य के अस्त होने पर ( और ) परिपूर्ण बिम्बवाले चन्द्रमा के उदय होने और बुधस्वामिक कन्यालग्न के होने पर केतु ग्रह के उदयलग्न से अस्तलग्न में आने पर यात्रा शुभ है ॥

( पक्षान्तर में )

बलवान् ( राक्षस ) के विनाशोन्मुख होने और समुद्र प्रजासमुदायवाले चन्द्रगुप्त के उठने पर चाणक्य के सम्पर्क में और मलयकेतु का उदयाभाव होने पर यात्रा करना उपयुक्त है ॥

राक्षस—पहले तो तिथि ही शुद्ध नहीं है ।

क्षपणक—उपासक !

( २० ) लग्न ( मेष वृष आदि ) शुभफल को देनेवाले हैं, मन्द ग्रह सम्बन्ध को शीघ्र छोड़ो । अर्थात् लग्न से दुष्ट ग्रह का सम्बन्ध न रहने पर अवश्य ही शुभफल होता है । चन्द्रमा के सम्बन्ध से जाते हुए आप चिरस्थायिनी सिद्धि को पावेंगे ॥

( पक्षान्तर में )—

ओ क्रूर राक्षस ! तू चाणक्य पराजयविषयक उद्योग रूप आग्रह को शीघ्र छोड़ दे ( और ) चन्द्रगुप्त की सेना भद्रभटादि के साथ जाता हुआ बहुत काल तक चन्द्रगुप्त के अमात्यपदरूपी सिद्धि को लाभ कर । इस से दुष्ट लग्न भी शुभ फल देनेवाला होगा ॥

राक्षस—अन्य ज्योतिषियों के साथ भी परामर्श कर लीजिए ।

क्षपणक—आप परामर्श कीजिये । मैं अपने घर को जाता हूँ ।

राक्षस—ज्योतिषीजी ! आप क्रुद्ध हो गये क्या ?

क्षपणक—आप लोगों पर ज्योतिषी नहीं क्रुद्ध है ।

राक्षस—तब कौन ?

क्षपणक—जिस से कि आप ज्योतिषशास्त्र के वेत्ता हम को छोड़ कर अन्य

ज्योतिषी को प्रमाण मानते हैं, इस लिये ज्योतिषशास्त्र का सिद्धान्त ही आप पर क्रुद्ध है।

( पक्षान्तर ) आप आत्मपक्ष ( नन्दवंशोद्भव ) मौर्य को छोड़कर परपक्ष ( शत्रुपक्ष मलयकेतु ) को प्रमाण समझते हैं, इसलिये भगवान् कृतान्त ( यम ) आप पर क्रुद्ध हैं।

( यह कहकर क्षपणक चला जाता है )।

राक्षस--प्रियम्वदक ! देखो क्या समय है ?

प्रियम्वदक--अमात्य की जो आज्ञा। ( इतना कहकर बाहर जा फिर प्रवेश कर ) भगवान् सूर्य अस्ताचल पर जाने को तैयार हैं। ( पक्षान्तर ) भगवान् शूर राक्षस अर्थाभिलाषी अर्थात् चन्द्रगुप्त के मन्त्रिपद को चाहने-वाले हैं।

राक्षस--( आसन से उठ और देखकर )। अहा ! सचमुच सूर्य भगवान् अस्ताचल गमनोत्सुक हो रहे हैं।

कैसे कि--

( २२ ) जिस प्रकार सेवा करनेवाले नौकर धनहीन प्रभु को छोड़ देते हैं, उसी प्रकार उत्पन्न अनुरागवाले ये उपवन के वृक्ष उदयाचल को छोड़ते हुए सूर्य भगवान् के आगे पत्रों की छायाद्वारा शीघ्र ही दूर जाकर फिर सूर्य भगवान् के अस्ताचलावलम्बी होने पर लौट आये॥

चतुर्थ अङ्क समाप्त।

---

## पञ्चम अङ्क।

( लेख और राक्षस की अङ्गुलिमुद्रा से मुद्रित अलङ्करण की पेटी लिये सिद्धार्थक का प्रवेश )।

सिद्धार्थक--आश्चर्य है ! आश्चर्य है !!

( १ ) देश-कालरूपी कलशों से तथा बुद्धिरूपी जलप्रवाहों से सींची हुई चाणक्य की नीतिरूपी लता विशेष फल को दिखावेगी॥

मैंने आर्यचाणक्य से शकटदास के द्वारा लिखा गया और अमात्य राक्षस की मुद्रा से चिह्नित यह लेख ले लिया है। अमात्य राक्षस की ही मुद्रा से चिह्नित

यह अलङ्करण की पेटी है। मैं पाटलिपुत्र जाने को तय्यार हूँ। इस लिये जाता हूँ। ( घूम कर और देखकर )। क्या क्षपणक आता है? पहले ही मुझ को इस का अनिष्टसूचक दर्शन हुआ। इस लिये सूर्य भगवान् का दर्शन करके इस अनिष्ट दर्शनजनित दोष को हटाता हूं।

( क्षपणक का प्रवेश )

क्षपणक—

( २ ) हम बौद्धसंन्यासियों को प्रमाण करते हैं, जो बौद्ध संन्यासीयों मत्यादि पञ्चकात्मक ज्ञान की गम्भीरता के कारण प्रशस्त मोक्षसाधक व्यवहारों द्वारा मोक्ष का साधन करते हैं॥

( दूसरा अर्थ यह है )—

हमलोग मान्यों को प्रणाम करते हैं, जो मान्य बुद्धि की धीरता के के कारण प्रशस्त कार्यसाधक उपायों द्वारा अपने कार्यको सफल करते हैं॥

सिद्धार्थक—भदन्त! प्रणाम करता हूँ।

क्षपणक—तुम को धर्म का लाभ हो। ( सिद्धार्थक को देख कर ) उपासक! मैं तुम्हें गमनोत्सुक की तरह देखता हूँ।

सिद्धार्थक—आप कैसे जानते हैं?

क्षपणक—इस में जानना क्या है? मार्ग बतानेवाला तुम्हारा यह शकुन और हस्तस्थित लेख ही बताता है।

सिद्धार्थक—मैं देशान्तर जाने को तैयार हूँ। यह आप ने जाना तो अब आप यह भी कहिये कि आजका दिन कैसा है?

क्षपणक—( हँस कर ) उपासक! माथा मुड़ा कर यात्राका दिन पूछते हो?

सिद्धार्थक—भदन्त! अभी भी क्या हुआ! कहिए, यदि अपने अनुकूल होगा तो जाऊँगा, नहीं तो लौट जाऊंगा।

क्षपणक—उपासकों को प्रशस्त अथवा अप्रशस्त यात्रा आदि से क्या प्रयोजन? अभी इस मलयकेतु के कटक में बिना मुद्रावाले पुरुष नहीं जा सकते।

सिद्धार्थक—भदन्त! कबसे यह नियम हुआ है?

क्षपणक—उपासक! पहले तो मलयकेतु के कटक में लोगों का जाना-आना बिना रोक का था। यहां से कुसुमपुर के समीप रहने पर बिना मुद्रा

चिह्नवाला कोई भी मनुष्य नहीं आ जा सकता। इस लिये यदि भागुरायण के मुद्राचिह्नवाले होओ तो विश्वस्त होकर जाओ। नहीं तो लौटकर चुप मार के बैठो। पहरेदारों से हाथ-पैर बंधवाकर तुम राजदरबार में मत जाओ।

**सिद्धार्थक**—क्या आप नहीं जानते कि अमात्य राक्षसका रहस्यवेत्ता और समीप में रहनेवाला मैं सिद्धार्थक हूं। इस लिये मुद्राचिह्न लिये विना भी मुझ को रोकने की किस की शक्ति है?

**क्षपणक**—उपासक! तू राक्षस अथवा पिशाच किसी का भी रहस्यवेत्ता क्यों न हो, पर विना मुद्राचिन्ह के तेरे भीतर जानेका कोई उपाय नहीं है।

**सिद्धार्थक**—भदन्त! क्रोध मत करो, यह कहो कि कार्यसिद्धि हो।

**क्षपणक**—उपासक! जाओ, तुम्हारे कार्य की सिद्धि हो। मैं भी पाटलिपुत्र जाने के लिये भागुरायण से मुद्रा लेने जाता हूं।

( दोनों चले जाते हैं )।

इति प्रवेशकः।

( पुरुष के साथ भागुरायण का प्रवेश )।

**भागुरायण**--( मनही मन ) आश्चर्य है? आर्य चाणक्य की नीति बड़ी विचित्र है।

**कैसे कि**—

( ३ ) कभी तो अनुमान से जानने योग्य कभी ज्ञानाऽभाव के कारण दुर्ज्ञेय, कभी सर्वावयवसम्पन्न कभी कार्य के अनुरोध से अत्यन्त अल्प, कभी नष्ट बीज वाली और कभी बहुत फलवाली नीतिज्ञ पुरुषों की नीति भाग्य की तरह विचित्र है।

( दूसरा अर्थ )

मुखसन्धि में अल्पोद्दिष्ट होती हुई भी बहुत विस्तृत, प्रतिमुखसन्धि में लक्ष्याऽलक्ष्यव्यक्ति की दुर्बोधता के कारण अत्यन्त क्षीण, विमर्शसन्धि में बीज के स्पष्ट दर्शन से सम्पूर्ण अवयववाली, प्रतिमुखसन्धि में लक्ष्यालक्ष्यव्यक्ति के आधिक्य से अति क्षीण, कदाचित् दृष्ट-नष्ट के अन्वेषण से नष्ट उद्योगवाली, कदाचित निर्वहणसन्धि में सकल अर्थ के उपसंहार से सफलताको पानेवाली नीतिज्ञ पुरुषों की नीति बहुत प्रकार की होती है॥

( ओर से ) भद्रभाष्टक ! कुमार ( मलयकेतु ) हमारा दूर रहना पसन्द नहीं करते, इसलिये इसी सभामण्डल में आसन लगाओ ।

पुरुष—यही आसन है, आप बैठिये ।

भागुरायण—( बैठकर ) । भद्र भाष्टक ! जो कोई मुद्रा के लिये मुझसे मिलना चाहे, उसे तुम यहां ले आना ।

पुरुष—आपकी जो आज्ञा ।

( चला गया ) ।

भागुरायण—( मनही मन ) । कष्ट है !! मेरे पर ऐसा प्रेम रखने पर भी कुमार मलयकेतु ठगा जाय, यह बहुत कठिन है, आश्चर्य की बात है ।

अथवा—

( ४ ) पराधीन पुरुष, कुल, लज्जा, कीर्ति और प्रतिष्ठा से विरक्त होकर अल्पकाल रहनेवाले धन के लाभकी आशा से धनवान् पुरुष के निकट अपना शरीर बेचकर उसकी आज्ञा पालन करता हुआ वह सत्-असत् विचारशून्य होकर उचित-अनुचित का विचार नहीं करता ॥

( प्रतीहारीके साथ मलयकेतु का प्रवेश ) ।

मलयकेतु—( मनही मन ) । आश्चर्य है ? राक्षस में अधिक सन्देह होने के कारण हमारा व्याकुल बुद्धि किसी निश्चित अर्थको नहीं प्राप्त कर पाती ॥

कैसे कि—

( ५ ) नन्द के वंश में रहे हुये स्नेह से स्थिर भक्ति होने के कारण चाणक्य से तिरस्कृत नन्द-वंशोत्पन्न बुद्धिमान् मौर्य के साथ राक्षस क्या सन्धि ( मेल ) करेगा ? अथवा अनुरूप गुणयुक्त हमारी स्थिरता को विचारता हुआ वह सत्य प्रतिज्ञ होगा ? इस प्रकार कुलाल चक्र पर चढ़े हुए की तरह मेरा चित्त बहुत काल से सन्देह में पड़ा है ॥

( ओरसे ) विजये ! भागुराण कहां है ?

प्रतीहारी—कुमार ! भागुरायण सैन्यशिविर से बाहर आनेवालों को आने-जाने की आज्ञा पत्र दे रहे हैं ।

मलयकेतु—विजये! क्षणमात्र खड़ा रहो तब मैं दूसरी तरफ मुँह किये हुए भागुरायण के नेत्रों को मैं अपने हाथों से बन्द करता हूं ।

प्रतीहारी—कुमारकी जो आज्ञा ।

भासुरक—( प्रवेश कर ) आर्य ! एक क्षपणक मुद्राचिह्न के लिये आपसे मिलना चाहता है ।

भागुरायण—ले आओ ।

भासुरक—जो आज्ञा । ( चला जाता है ) ।

क्षपणक—( प्रवेशकर ) आपके धर्मकी वृद्धि हो ।

भागुरायण—( विचित्रढङ्ग से देखकर मन ही मन ) अये ! यह तो राक्षस का मित्र जीवसिद्धि है !! ( जोरसे ) भदन्त ! राक्षसके किसी कार्य ही के लिये जाते हैं न ।

क्षपणक—( कानों को बन्द कर ) । ऐसा मत कहिये । मैं उस जगह जाता हूं, जहां राक्षस अथवा पिशाच का नाम भी नहीं सुना जाता ।

भागुरायण—भदन्त ! मित्र ( राक्षस ) में आपका बड़ा सस्नेह क्रोध है । मैं आप से पूछता हूं कि राक्षस ने आपका क्या बिगाड़ा है ?

क्षपणक—उपासक ! राक्षसने मेरा कुछ भी नहीं बिगाड़ा है, किन्तु मन्द भाग्यवाला मैं स्वयं अपने कार्यों से लज्जित हूं ।

भागुरायण—भदन्त ! तुम हमारी उत्कण्ठा को बढ़ा रहे हो ।

मलयकेतु—( मनही मन ) हमारी भी उत्कण्ठा को भी ।

भागुरायण—सुनना चाहता हूं ।

मलयकेतु—मैं भी ।

क्षपणक—उपासक ! इस न सुनने लायक वचन के सुनने से क्या लाभ ?

भागुरायण—भदन्त ! यदि कहने योग्य न हो तो न कहिये ।

क्षपणक—उपासक ! वह कोई गोपनीय बात नहीं है ।

भागुरायण—तब कहिये ।

क्षपणक—उपासक ! ऐसा नहीं है, तो भी मैं वह कठोर बात नहीं कहूंगा ।

भागुरायण—भदन्त ! तो मैं भी मुद्राचिह्नित आज्ञापत्र नहीं दूंगा ।

क्षपणक—( मनही मन ) सुननेके लिए इच्छुक भागुरायण से कहना ठीक है । ( जोरसे ) तब उपाय ही क्या है ? अच्छा मैं कहता हूं, आप सुनिये । मैं

अभागा पहले जब पाटलिपुत्र नगरमें रहता था, तब राक्षस का मित्र था। उसी समय राक्षस ने गुप्तविषकन्याप्रयोग द्वारा राजा पर्वतेश्वर को मारडाला।

मलयकेतु—( आंसूभर कर )। ऐं! राक्षस ने पिताजी को मारा? चाणक्यने नहीं?

भागुरायण—भदन्त! तब क्या हुआ?

क्षपणक—तब मैं राक्षस का मित्र बनकर दुष्ट चाणक्य द्वारा अनादर के साथ नगर से बाहर निकाल दिया गया। अभी भी अनेक अनुचित कार्य करने वाला वह कुछ ऐसा कार्य कर रहा है कि जिससे मैं इस संसार से ही निकाल दिया जाऊँगा।

भागुरायण—भदन्त! कहा हुआ आधा राज्य नहीं देनेवाले चाणक्य ने यह अनुचित कार्य किया है; राक्षस ने नहीं! ऐसा हमलोगों ने सुना है।

क्षपणक—( कानों को बन्द कर ) ऐसा मत कहिये। उपासक! चाणक्य तो विषकन्या का नाम भी नहीं जानते। उसी दुष्टबुद्धि राक्षस ने ऐसा अनुचित कार्य किया है।

भागुरायण—भदन्त! यह बड़े दुःख की बात है। लो, यह मुद्रा देता हूं। आओ, हम दोनों कुमार मलयकेतु के पास चलें।

मलयकेतु—

( ६ ) मित्र! मैंने राक्षस के मित्र द्वारा कहा गया कर्णकटु वचन सुना। जिससे मेरे पिता का वधजनित पुराना दुःख भी आज मानो दुगुना होकर ब[ढ़] रहा है।

क्षपणक—( मनही मन ) अये! क्या दुष्ट मलयकेतुने सुन लिया? हर्ष की बात है, अब मैं कृतार्थ हूं।

( यह कहकर चला जाता है )।

मलयकेतु—( प्रत्यक्षकी तरह आकाशमें लक्ष्य करके ) राक्षस! यह ठीक है

( ७ ) राक्षस हमारा मित्र है, इस कारण विश्वस्त होकर तुम्हार पर स[कल] कार्य भारको देनेवाले अतएव शान्तचित्तवृत्ति हमारे पिता को परिवार के आंसुओं के साथ नष्ट करनेवाले ओ राक्षस! तू सचमुच राक्षस ( निशाचर ) ही है।

भागुरायण—( मन ही मन ) राक्षस का प्राण बचाना आवश्यक है। ऐ[सा]

चाणक्य की आज्ञा है, तब तक ऐसा उपाय करना चाहिये। ( जोरसे ) कुमार! क्रोध करना व्यर्थ है। आप आसन पर बैठें, मैं आपसे कुछ कहना चाहता हूं।

मलयकेतु—( बैठकर ) मित्र! क्या कहना चाहते हो?।

भागुरायण—कुमार! प्रयोजन के अनुसार नीतिज्ञ पुरुषों को शत्रु, मित्र और उदासीन व्यवस्था होती है, न कि लोकानुसरण करनेवाले पुरुषों की तरह अपनी इच्छा के अनुसार। क्योंकि उस समय सर्वार्थसिद्धि को राजा बनाना चाहता हुआ राक्षस चन्द्रगुप्त से भी अधिकबलवत्ता के कारण प्रातःस्मरणीयनामवाले राजा पर्वतेश्वर ही कार्य के विरोधी प्रबल शत्रु थे। उस समय राक्षस ने यह अनुचित कार्य किया, इस लिये इस विषयमें विशेष दोष नहीं दीखता।

देखिये—

( ८ ) कार्य के अनुरोध से मित्र के साथ शत्रुता ( और ) शत्रु के साथ मित्रता को करनेवाली नीति, जीवित पुरुषों को ही अज्ञात पूर्ववृत्तान्तवाले जन्मान्तरको प्राप्त करा देती है। इसलिये इस विषयमें राक्षस तिरस्कार के योग्य नहीं है, नन्दराजा के राज्यप्राप्ति के समय तक यह माननीय है। उसके बाद इस का तिरस्कार करना अथवा साथ रखना आपके अधीन है।

मलयकेतु—ऐसे ही सही। मित्र! तुम अच्छा विचार किए हो। मन्त्री के वध करने से प्रजा विरक्त हो जायगी और विजय में सन्देह हो जायगा।

पुरुष—( आकर )। कुमारकी जय हो, जय हो। आपके सैन्यावास स्थान का दीर्घचक्षु नामक प्रधान द्वारपाल आप से निवेदन करता है कि सैन्यावास-स्थान से आते हुए और विना मुद्राचिह्नवाले लेखके साथ यह पुरुष हमलोगों द्वारा पकड़ा गया है, इसको आप देखिये।

भागुरायण—भद्र! उसे यहां ले आओ।

पुरुष—जो आज्ञा। ( बाहर चला गया )

( पुरुष के साथ बँधे हुए सिद्धार्थकका प्रवेश )

सिद्धार्थक—( मनही मन )।—

( ९ ) सेवकोंके चातुर्यादि गुण देखने पर सन्तुष्ट होनेवाली या तृप्ति देनेवाली उनके दोष देनेपर विमुख हो जानेवाली और माता के तुल्य हमलोगों की रक्षा करनेवाली स्वामिभक्ति को प्रणाम है॥

**पुरुष**—( समीप जाकर ) आर्य ! यही वह पुरुष है ।

**भागुरायण**—( विचित्र ढङ्ग से देखकर ) । भद्र ! क्या यह कहीं बाहर से यहां आया है या यहां रहनेवाले किसी पुरुष का नौकर है ।

**सिद्धार्थक**—आर्य ! मैं मन्त्रि राक्षस का सेवक हूं ।

**भागुरायण**—भद्र ! तब तुम बिना मुद्रा लिये क्यों सन्यावासस्थान से बाहर जाते हो ।

**सिद्धार्थक**—आर्य ! मैं कार्याधिक्य के कारण व्यग्र हो रहा हूं ।

**भागुरायण**—भद्र ! वह कौनसा अधिक कार्य है, जिसके लिये तुम राजाकी आज्ञाका उल्लंघन करते हो ?

**मलयकेतु**—मित्र भागुरायण ! वह लेख तो दिखाओ ।

**सिद्धार्थक**—( भागुरायण को लेख देता है ) ।

**भागुरायण**—( सिद्धार्थक के हाथ से लेख को लेकर और मुद्रा को देखकर ) कुमार ! यह लेख है और यह राक्षसनामाङ्कित मुद्रा है ।

**मलयकेतु**—सिद्धार्थक के हाथ की अङ्गुलिमुद्राकी रक्षा करते हुए पेटी खोल कर मुद्रा को दिखाओ ।

**भागुरायण**—( वैसा करके दिखाता है ) ।

**मलयकेतु**—( पत्र को लेकर बांचता है ) । कल्याण हो, किसी स्थान से आया हुआ कोई पुरुष निवेदन करता है कि हमारे शत्रु ( चाणक्य ) को मन्त्रिपद से हटाकर, सत्यवादी आपने अपनी सत्यता दिखायी । इस समय सत्यप्रतिज्ञ आप पूर्वोक्त सन्धि के प्रतिपादनरूप वस्तु के आश्वासन द्वारा पहले सन्धि करनेवाले इन हमारे मित्रों को प्रसन्न करें । ये कौलूत प्रभृति आपके कृपापात्र होते हुए निराधार होने के कारण आपके उपकारों का आभार मानकर आपको सेवा करेंगे पूर्वोक्त बात याद है तो भी हमलोग आप को याद दिलाते हैं । इन कौलूत आदि में कितने ही शत्रु के धन और हाथियों के पाने से धनवान् हैं और कितने ही जागीर द्वारा सम्मानित हैं, आपने हमलोगों के पास जो तीन अलङ्करण भेजे हैं, वे मिले और हमलोगों ने भी पत्रोत्तर के रूप में कुछ वस्तु भेजी है, वह आप ले लीजियेगा और विशेष बातों का सन्देश भी अत्यन्त विश्वासपात्र सिद्धार्थक से सुन लीजियेगा ।

मलयकेतु—भागुरायण ! यह कैसा लेख है ?

भागुरायण—भद्र सिद्धार्थक ! यह किसका लेख है ?

सिद्धार्थक—आर्य ! मैं नहीं जानता ।

भागुरायण—भो धूर्त ! तू लेखको लिये जाता है, पर यह नहीं जानता कि यह लेख किसका है ? अच्छा और जाने दो, यह कहो कि विशेष बातों का सन्देश तुमसे कौन सुनेगा ?

सिद्धार्थक—( डरता हुआ ) आप लोगों ने······

भागुरायण—क्या हम लोगों ने ?

सिद्धार्थक—आप लोगों ने मुझे पकड़ लिया है । इस लिये मैं क्या बोलता हूँ । यह भी नहीं जानता ।

भागुरायण—( क्रोध के साथ ) अच्छा, अब तू जानेगा ! भद्रभासुरक ! बाहर ले जाकर इसे तबतक पीटो, जबतक यह सब बातें न कह दे ।

भासुरक—जो आज्ञा ।

( सिद्धार्थक के साथ बाहर चला जाता है ) ।

( फिर प्रवेश कर ) आर्य ! मार खाते समय उसकी बगल से यह अलङ्कार की पेटी नीचे गिरा है ।

भागुरायण—( देखकर ) कुमार ! यह भी राक्षस की मुद्रा से चिह्नित की हुई है ।

मलयकेतु—यही पत्र का उत्तर होगा । मुद्राचिह्न की रक्षा करते हुए पेटी खोल कर इन अलङ्कारों को भी दिखाओ ।

भागुरायण—( वैसा ही करके दिखाता है ) ।

मलयकेतु—( देखकर ) अरे ! यह तो वही अलङ्कार है, जो मैंने अपने शरीर से उतार कर राक्षस के लिए भेजा था । तब तो चन्द्रगुप्त के लिए यह लेख है, यह स्पष्ट रूप से मालूम हो गया ।

भागुरायण—कुमार ! अभी इस सन्देह का भी निर्णय हुआ जाता है । भद्र ! उसे और पीटो ।

पुरुष—जो आज्ञा । ( बाहर जाकर और फिर प्रवेश कर ) । आर्य ! ज्यादा मार खाने पर वह कहता है कि कुमार के समीप में स्वयं सब बातें बता दूंगा ।

मलयकेतु—ले आओ।

पुरुष—कुमार की जो आज्ञा।

( बाहर जाकर फिर सिद्धार्थक के साथ प्रवेश करता है )।

सिद्धार्थक—( पैरों पड़ कर ) अभय दान देकर कुमार मुझपर प्रसन्न होवें।

मलयकेतु—भद्र! भद्र! पराधीन पुरुष को सदा अभय ही है, इस लिये जो सच्ची बात हो, कह दो।

सिद्धार्थक--कुमार! सुनें, मैं मन्त्रिराक्षस द्वारा इस लेख को लेकर चन्द्रगुप्तके पास भेजा गया हूँ।

मलयकेतु--भद्र! मैं विशेष बातों का सन्देश सुनना चाहता हूँ।

सिद्धार्थक--कुमार! अमात्य राक्षस ने मुझसे यह सन्देश कहा है कि हमारे प्रियमित्र ये पांच राजे आपके साथ मेल करनेवाले हैं। जैसे कि—कुलूत देश का अधिपति चित्रवर्म्मा, मलयदेशका अधिपति सिंहनाद, कश्मीरदेशका अधिपति पुष्कराक्ष, सिन्धुदेश का राजा सिन्धुसेन और पारसीक देशका राजा मेघाक्ष। इन्हीं पांचो में पहले कहे गये तीन राजे मलयकेतु का राज्य चाहते हैं और दो राजे कोष ( द्रव्य ) और हस्तिबल ( राजसैन्य ) चाहते हैं। इस कारण जैसे कि चाणक्य को मन्त्रिपद से हटा कर महाराज ( आप ) के साथ हमारी प्रीति हुई, उसी तरह इन सब राजाओं का भी कार्य सम्पन्न होना चाहिये।

मलयकेतु--( मनही मन ) चित्रवर्मा आदि भी मुझको मारने की इच्छा करते हैं? इसी लिये राक्षस से इन लोगों की अधिक प्रीति है। ( जोर से )। विजये! मैं मन्त्रि राक्षस को देखने की इच्छा करता हूँ।

प्रतीहारी--कुमार की जो आज्ञा। ( बाहर चला गया )

( अपने घरमें आसन पर बैठे हुए पुरुष के साथ चिन्तित राक्षस का प्रवेश )।

राक्षस--( मनही मन ) हमारा सैन्यवर्ग चन्द्रगुप्त के सैन्यवर्ग से घिरा हुआ है, इसीलिये मेरे मन की शुद्धि नहीं होने आती।

क्योंकि--

( १० ) जो साधन ( सैन्यादि ) शत्रुविनाशनरूप कार्य में निश्चित सामर्थ्यवान्, अनुगमन युक्त तथा सहायता में अनुकूलता धारण करनेवाला हो तो वह साधन ( सैन्यादि ) शत्रुविनाशरूप कार्यका साधक होता है और जो

साधन ( सैन्यादि ) स्वयं भय दिखाने के कारण शत्रु के वशीभूत हो जाय, और स्वपक्ष तथा शत्रुपक्ष दोनों ओर रहने वाला हो और अपने पक्ष के विरुद्ध हो, वह साधन ( सैन्यादि ) वादी का तरह स्वामी के पराजयका साधक होता है ॥

( दूसरा अर्थ यह है )

जो साधन ( वन्ह्यादिरूप हेतु ) सिद्धिविषय वह्न्यादि में असन्दिग्ध हो और तत्सत्त्व-नियतसत्ताकत्वरूप अन्वयव्याप्ति से युक्त हो और सन्दिग्धसाध्यवाले पर्वतादि में रहता हो तथा साध्याऽभावाऽधिकरण–जल–ह्रदादि में नहीं रहता हो, वह साधन ( धूमादिरूप हेतु ) वह्निके अनुमान का साधक होता है। और जो हेतु स्वयं हेत्वन्तरसे से अनुमान के योग्य हो तथा सपक्ष ( पर्वत ) परपक्ष ( जल–ह्रदादि ) में रहता हो तथा साध्याऽसामानाधिकरण्य युक्त हो वह हेतु वादी के पराजय का साधक होता है ॥

अथ वा--चन्द्रगुप्त के विरागकारण वाले तथा यहां आने से पहले हमारे समस्त भेदों के जाननेवाले उन सब भद्रभटादि प्रधानपुरुषों ने हमारे सैन्यवर्ग को पकड़ लिया है। इस लिये सन्देह करना व्यर्थ है। ( जोर से )। प्रियम्वदक! मेरे कथनानुसार कुमार के साथ चलनेवाले राजाओं से कहो कि प्रति क्षण कुसुमपुर निकट आता जा रहा है, इस लिये सेना को विभाजित कर के आप लोग युद्ध के लिये आगे बढ़ें।

क्योंकि--

( ११ ) खस और मगध देशवासी राजाओं के साथ सेनायें आगे चलें, यवनपतिके साथ गान्धार देश की सेनायें बीच में चलें, चेदि तथा हूण देश के राजाओं और प्रबलपराक्रमी शक देश के राजे पीछे चलें। कौलूत आदि राजे रास्ते में कुमार ( मलयकेतु ) की चारों तरफ होकर चलें ॥

प्रियम्वदक--अमात्य की जो आज्ञा। ( चला जाता है )।

प्रतीहारी--( प्रवेश कर )। अमात्य की जय हो। अमात्य! कुमार ( मलयकेतु ) आप से मिलना चाहते हैं।

राक्षस--भद्रे! कुछ देर ठहरो। यहां पर कौन है?

पुरुष—( प्रवेश कर ) जो आज्ञा।

राक्षस—भद्र ! शकटदास से कहो कि कुमार ने हमको अलङ्कार पहनाये हैं। इसलिये विना अलङ्कार पहने कुमार से मिलना ठीक नहीं है। सो मैंने मूल्य देकर जो तीन अलङ्कार खरीदे हैं, उनमें से एक अलङ्कार दे दो।

पुरुष—जो आज्ञा। ( बाहर जाकर और फिर प्रवेश कर )। अमात्य ! यह आपका अलङ्कार है।

राक्षस—( विचित्र ढङ्गसे अलङ्कार को देख और पहिन तथा उठकर )। भद्रे ! राजाके समीप जाने का रास्ता बताओ।

प्रतिहारी—अमात्य, इधर से आइए, इधर।

राक्षस—( मनही मन ) निर्दोष पुरुष को भी विशेष भयके स्थान ही को अधिकार कहते हैं।

क्योंकि—

( १२ ) पहले अनुचर को स्वामी से भय होता है, तदनन्तर स्वामीके समीप में रहनेवाले मन्त्री आदि से अनुचर के हृदय में भय होता है। इसलिये उच्चपद पर आसीन अनुचरों का स्थान दुर्जनों का क्रोधवर्द्धक होता है और उन्नत पुरुषों की बुद्धि अधोगमन को ही उचित जानती है।

प्रतिहारी—( घूमकर ) अमात्य ! यह कुमार हैं। आप इनके समीप जाइए।

राक्षस—( विचित्र ढङ्गसे देखकर )। हां ! यही तो कुमार हैं, जो कि—

( १३ ) मनोव्यापार की निर्बलता के कारण पादाग्रस्थ विशेष बात को नहीं जाननेवाली अतएव स्थिर दृष्टि को पैर के अग्रभाग में लगाकर कठिन कार्यों के गौरव से नम्र किये हुए की तरह अपने मुखचन्द्र को हाथ पर रखे हुए हैं। ( समीप जाकर ) कुमार की विजय हो, विजय हो।

मलयकेतु—आर्य ! मैं प्रणाम करता हूं। यह आसन है, बैठिये।

राक्षस—( बैठता है )।

मलयकेतु—अमात्य ! बहुत दिनों पर आपका दर्शन होने से हमलोग उदास हैं।

राक्षस—कुमार ! युद्धयात्रा के यत्न में लगे रहने के कारण मैंने आप से यह उलाहना पाया।

मलयकेतु—अमात्य ! युद्धयात्रा के लिये आपने किस तरह का प्रबन्ध किया है। यह मैं जानना चाहता हूँ।

राक्षस—कुमार ! आपके अनुयायी राजाओं को मैंने इस तरह आदेश दिया है—प्रस्थातव्यम्—इस श्लोक को फिर पढ़ता है।

मलयकेतु—( मनही मन )। मैं जानता हूँ, जो राजे हमारा विनाश कर के चन्द्रगुप्त के आश्रित होने के लिये उद्यत ( तय्यार ) हैं, वे ही सब मेरे चारों तरफ रहेंगे। ( जोर से ) आर्य ! ऐसा कोई पुरुष है, जो यहां से कुसुमपुर जाता है या वहां से यहां आता है।

राक्षस—कुमार ! अभी तो जाने-आने का काम बन्द है। किन्तु पांच-छः दिनों के बाद हम लोग स्वयं वहां पहुँच जायेंगे।

मलयकेतु—( मनही मन ) मैं जानता हूं। ( जोरसे ) यदि ऐसा है, तब आपने लेखके साथ इस पुरुष को किसलिये कुसुमपुर भेजा था ?

राक्षस—( देखकर ) अहा ! सिद्धार्थक ! भद्र ! यह क्या ?

सिद्धार्थक—( आंखों में आंसू भर कर लज्जित भावसे )। आर्य ! प्रसन्न हों, प्रसन्न हों। अमात्य ! बहुत मार खाने के कारण मैं आपका रहस्य नहीं छिपा सका।

राक्षस—भद्र ! वह रहस्य कौन सा है ? उस को मैं नहीं जानता।

सिद्धार्थक—मैं कहता हूँ न कि मार खाकर मैंने……( इस तरह आधी बात कहकर नीचा मुख कर लेता है। )

मलयकेतु—भागुरायण ! यह लज्जित पुरुष नहीं कहसकेगा, इस लिये तुम्हीं इन से कहो।

भागुरायण—जो आज्ञा। अमात्य ! यह कहता है कि मैं मन्त्रिराक्षस से लेख और सन्देश को लेकर चन्द्रगुप्त के पास भेजा गया हूँ।

राक्षस—भद्र सिद्धार्थक ! यह ठीक है क्या ?

सिद्धार्थक—( लज्जित होता हुआ ) बहुत मारखाने के कारण मैंने ऐसे ही कह दिया था।

राक्षस—कुमार ! यह झूठी बात है। मारखाता हुआ पुरुष क्या नहीं कह सकता ?

मलयकेतु--भागुरायण ! लेख दिखाओ और सन्देश इनसे यह स्वयं कहेगा।

भागुरायण--( लेख देखकर ) 'स्वस्ति यथा स्थाने ःतोऽपि पुरुषविशेष. मवगमयति' इत्यादि पढ़ता है।

राक्षस--कुमार ! यह शत्रुका किया हुआ कार्य है।

मलयकेतु--लेखकी पूर्त्ति के लिये जब आपने यह अलङ्करण भेजा है, तब यह शत्रुका किया हुआ कार्य कैसे हो सकता है ? ( यह कहकर अलङ्करणको दिखाता है )।

राक्षस--( अलङ्करण देखकर ) कुमार ! मैंने इस अलङ्करण को नहीं भेजा है। इसे तो श्रीमान् ने मुझे दिया था और मैंने इसे पारितोषिकरूप में सिद्धार्थक को दे दिया था।

भागुरायण--अमात्य ! इस बहुमूल्य और अपने शरीर से उतार कर कुमार द्वारा दिये हुए अलङ्कार का यह उपयोग है।

मलयकेतु--जबानी सन्देश भी अत्यन्त विश्वासी सिद्धार्थक से सुन लीजियेगा, यह आपने लिखा है।

राक्षस--जबानी सन्देश अथवा लेख ही किसका है ? यह लेख ही हमारा नहीं है।

मलयकेतु--यह मुद्रा किस की है ?

राक्षस--कुमार ! धूर्तलोग नकली मुद्रा भी बना सकते हैं।

भागुरायण--कुमार ! अमात्य ठीक कहते हैं। सिद्धार्थक ! किसने यह लेख लिखा था ?

सिद्धार्थक--( राक्षस का मुख देखकर चुप चाप नीचे मुख कर लेता है )।

भागुरायण--इस तरह आत्मा को दुःख देना व्यर्थ है, कहो।

सिद्धार्थक--आर्य ! शकटदास ने।

राक्षस--कुमार ! यदि शकटदास ने लिखा है तो मानों मैंने ही लिखा है।

मलयकेतु--विजये ! मैं शकटदास को देखना चाहता हूँ।

प्रतिहारी--जो आज्ञा।

भागुरायण--( मनही मन ) आर्य चाणक्य के दूत अनिश्चित अर्थ को

कभी नहीं कहेंगे, यदि कहीं शकटदास आकर प्रथम अङ्क में कहा हुआ ( चाणक्य प्रेरित शकटदास कर्तृक लेख है ) इस समाचार को ( कदाचित ) प्रकाशित करदे। ऐसा होने पर सन्देह युक्त मलयकेतु राक्षसादि के वैमनस्यरूप कार्य से अनुत्साहित हो जायगा। ( जोर से )। कुमार ! मन्त्रि राक्षस के आगे शकटदास कभी नहीं कहेगा, कि मैंने इसे लिखा है। इसलिये शकटदास का दूसरा लेख मँगाया जाय, जिसके द्वारा अक्षर की समानता ही इन सब बातों का निर्णय कर देगी।

मलयकेतु—विजये ! ऐसा ही करो।

भागुरायण—कुमार ! प्रतीहारी मुद्रा को भी ले आवे।

मलयकेतु—दोनों ही ले आओ।

प्रतीहारी—कुमार की जो आज्ञा। ( बाहर जाकर और फिर प्रवेश कर )। कुमार ! यह शकटदास का स्वहस्तलिखित लेख है और यह मुद्रा है।

मलयकेतु—( दोनों को विचित्र ढङ्ग से देखकर )। आर्य ! अक्षर तो मिलते हैं।

राक्षस—( मन ही मन ) अक्षर तो मिलते हैं। किन्तु शकटदास हमारा मित्र है। यह सङ्गति नहीं मिलती। तब क्या शकटदास ने लिखा है ?—

( १४ ) अवश्य विनाशशील तथा धन के लोभी शकटदास ने स्त्री—पुत्रों को याद किया और चिरस्थायिनी कीर्तिको छोड़कर स्वामिभक्तिको भूलगया।

अथवा—सन्देह की क्या बात है—

( १५ ) मुद्रा ( अङ्गुलिमुद्रा ) शकटदास के हाथ में रहती है, सिद्धार्थक शकटदास का मित्र है, उस ( शकटदास ) का दूसरे लेख से मिलाया गया कूटनीतिका आधार यह पत्र है। इस तरह अनेक हेतुओं से भेद करने में चतुर शत्रुओं के साथ मिलकर स्वामी के स्नेह से विमुख तथा पुत्र—स्त्री आदि के जीने की इच्छा करनेवाले शकटदास ने दीन होकर ठीक ही किया है।

मलयकेतु—आर्य ! आपने जो तीन अलङ्करण भेजे हैं, वे सबके सब मिले। यह आपने लिखा है, क्या उन्हींमें से यह एक है ? ( देखकर मनही मन ) ऐं ! यह तो पिताजी का धारण किया हुआ अलङ्कार है ? ( जोर से )। आर्य ! यह अलङ्कार आपको कहां से मिला ?

राक्षस—एक व्यापारी से खरीदने पर ।

मलयकेतु--विजये ! तुम इस अलङ्कारण को पहचानती हो ?

प्रतीहारी--( देखकर--आंखों में आंसू भर कर ) कुमार ! क्यों नहीं पहचानूंगी, प्रातः स्मरणीय नामवाले राजा पर्वतेश्वर इस अलङ्कारण को धारण किया करते थे ।

मलयकेतु--( आंखों में आंसू भरकर ) हा तात !

( १६ ) हे कुलभूषण और अलङ्कारणप्रिय ! आपके शरीरयोग्य ये अलङ्कारण हैं, जिन अलङ्कारणों से आप चन्द्रमा के सदृश मुख से प्रकाशित और तारागणों से युक्त शरत्कालीन प्रदोष ( सन्ध्यासमय ) की तरह भूषित होते थे ॥

राक्षस--( आंखों में आंसू भरकर ) ये पर्वतेश्वर द्वारा पहले धारण किये गये थे, यह कैसे कहता है ? ( जोर से ) मुझे मालूम है कि चाणक्य के भेजे इस बनिये ने इन अलङ्कारणों को हम लोगों के हाथ बेचा था ।

मलयकेतु--आर्य ! पिताजी द्वारा पूर्वकाल में धारण किये ( विशेषतः ) चन्द्रगुप्तके हस्तगत अलङ्कारणों का बनियों से खरीदकर प्राप्त होना, यह बात असंगत मालूम होती है, अथवा यह युक्त ही है--

( १७ ) आप जैसे कृतघ्न द्वारा विशेष लाभ को चाहने और बेचनेवाले चन्द्रगुप्तके इन अलङ्कारणों का मूल्य में ही बनाया गया ॥

राक्षस--( मनही मन ) । ओ० ! यह शत्रु का प्रयोग ( चाणक्य का कूटनीतिक विधान ) अत्यन्त दृढ़ हो गया ।

क्योंकि--

( १८ ) 'यह लेख हमारा नहीं है' यह उत्तर ठीक नहीं । क्योंकि यह मुद्रा हमारी ही है । 'शकटदास से मित्रता छूट गई' यह बात किस तरह विश्वास योग्य हो सकती है ? राजा चन्द्रगुप्त के अलङ्कारण बेचने की इस बात पर कौन विश्वास कर सकता है । इस लिये दोष का स्वीकार कर लेना ही श्रेष्ठ है । इस विषय में अयुक्त उत्तर देना उचित नहीं है ॥

मलयकेतु--आर्य ! मैं आप से यह पूछता हूं ।

राक्षस--( आंखों में आंसू भर कर ) कुमार ! जो आर्य हो, उनसे पूछिये, मैं तो अब अनार्य हो गया हूं ।

( १९ ) मलयकेतु--चन्द्रगुप्त राजानन्दका पुत्र है, मैं आपको सेवा में

तत्पर आप के मित्र पर्वतेश्वरका पुत्र हूं । चन्द्रगुप्त आपको धन देगा, किन्तु आप इच्छानुसार धन पाकर मुझको देते हैं । चन्द्रगुप्त के आप मन्त्री ( सत्कार-युक्त भृत्य ) हैं, किन्तु मेरे आप स्वामी हैं तो अब किस स्वार्थ का साधन करने वाली इच्छा आपको अनार्य बना रही है ।

**राक्षस**—कुमार ! ऐसा अनुचित व्यवहार करनेवाले आप ही ने हमारा निर्णय कर दिया । क्योंकि—'मौर्योऽसौ स्वामिपुत्रः' ( इस श्लोक को युष्मद् शब्द का परिवर्तन करके पढ़ता है ) ।

**मलयकेतु**—( लेख और अलङ्करणकी पेटी को दिखाकर ) तो यह क्या है ?

**राक्षस**—( आंखों में आंसू भर कर ) इसको आप हमारा अभाग्य समझिये ।

**क्योंकि**—

( २० ) अनादर के हेतु दास्यकर्म रहने पर भी कृतज्ञ, बुद्धिमान् तथा साधुशील जिन स्वामियों ( नवनन्दों ) के लिये हम लोग, स्नेह के कारण पुत्र तुल्य थे । लोगों के चरित्र को जाननेवाले वे राजे जिस पापी भाग्य के द्वारा मारे गये, इससे ज्ञात होता है कि पुरुषों के उद्योग को निष्फल करने वाले उसी भाग्यका किया हुआ यह कार्य है ॥

**मलयकेतु**—( क्रोध के साथ ) क्या अभी भी छिपाते हो कि यह कार्य भाग्यका किया है, हमारा किया नहीं है ?

( २१ ) अनार्य्य ! ओ कृतघ्न ! तूने तीव्र विष के प्रयोग से प्राण हरने वाली कन्या बनाकर अत्यन्तविश्वासी हमारे पिता को छलके मारा, अब चन्द्रगुप्त के मन्त्रिपद को प्राप्त करने की आशा से तुम जैसे गौरववालों द्वारा चन्द्रगुप्तको प्रीति के लिये हम सब मांस की तरह बेचने के लिये निश्चित किये गये हैं । ओह ! यह आश्चर्य है ? ॥

**राक्षस**—( मनही मन ) विस्फोट के ऊपर यह दूसरा विस्फोट हो गया । ( कानों को बन्द कर के—ओर से ) ऐसा मत कहिये-ऐसा मत कहिये । मैंने पर्वतेश्वर पर विषकन्याका प्रयोग नहीं किया, मैं पर्वतेश्वर की ओर से निरपराध हूं ।

मलयकेतु—तब किसने हमारे पिता को मारा ?

राक्षस—यह अपने भाग्य से पूछिये ।

मलयकेतु—( क्रोध के साथ ) यह भाग्य को पूछा जाय, जीव सिद्धि नाम के क्षपणक से नहीं ?

राक्षस—( मनही मन ) क्या जीवसिद्धि भी चाणक्य का गुप्तचर है ? खेदकी बात है कि शत्रुओंने हमारे हृदय को भी पकड़ लिया ।

मलयकेतु—( क्रोधके साथ ) सेनापति शिखरसेन से कहो कि राक्षस के साथ मत्री करके मुझको मारने के लिये चन्द्रगुप्त की सेवाको चाहनेवाले जो पांच राजे हैं जिन के नाम ये हैं—कुलूत देशका राजा चित्रवर्मा, मलय देश का राजा सिंहनाद, कश्मीर देश का राजा पुष्कराक्ष, सिन्धु देश का राजा सुषेण, पारसीक देश का राजा मेघाक्ष, इन पांचो में से पहले के तीन हमारे राज्य को चाहने वाले हैं, वे सब गहरे गड्ढे में गाड़ दिये जायँ और मेरे गज-सैन्य को चाहने वाले दो राजे हाथी के द्वारा मरवा डाले जायं ।

पुरुष—कुमार की जो आज्ञा ( चलागया )

मलयकेतु—( क्रोध के साथ ) राक्षस ! राक्षस !! मैं विश्वासघाती राक्षस नहीं, किन्तु मैं मलयकेतु हूं । इसलिये तुम खुशी से जाओ और अच्छी तरह चन्द्र गुप्त की सेवा करो ।

जैसे दुष्ट नीति धर्म-अर्थ—काम इनको नाश करने में समर्थ होती है, इसी तरह अकेला मैं तुम्हारे साथ आये हुए चाणक्य और चन्द्रगुप्त का नाश करने में समर्थ हूँ ॥

भागुरायण—कुमार ! ज्यादा समय व्यतीत करना व्यर्थ है । शीघ्र ही कुसुमपुर को घेरने केलिये भद्रभट आदि के साथ हमारी सेनायें भेजी जायँ ।

( २३ ) लोध्र पुष्पके सौरभ से सुगन्धित गौड़देशवासिनी स्त्रियों के कपोलों को मलीन करती हुई, और भौंरों के समान कृष्णवर्ण तथा कुटिल चूर्ण कुन्तल के कालेपन को हटाती हुई, हमारे सैन्य के घोड़ोंके खुराग्रभाग से पृथ्वी के चूर्ण होने के कारण उत्पन्न धूलि हाथी के मद जल के द्वारा पङ्कित होकर हमारे शत्रुओं के सिरपर बैठे ।

( अनुचरों के साथ मलयकेतु चला जाता है ) ।

राक्षस—( वेग के साथ ) हा कष्ट ! वे सब बेचारे चित्रवर्मा आदि भी मारे गये । तब मानो राक्षस मित्रघात करने के लिये तैयार है, न कि शत्रुघात के लिये । मैं अभागा अब क्या करूं ?—

( २४ ) मेरे कांचित मनको तपस्या के द्वारा शान्तिलाभ नहीं होगा । इस कारण तपोवन जाना व्यर्थ है, शत्रु के जीवित रहते प्राण त्याग करना स्त्री का धर्म है । इस लिये वह भी उचित नहीं । तो क्या शस्त्र लेकर शत्रु दलमें कूदना उचित होगा ? पर चन्दनदास के प्राणमें व्यग्र मेरा कृतघ्न चित्त यदि मुझे न रोके तब न !

( सब चलेगये )

पांचवां अङ्क समाप्त ।

---

## छठां अङ्क ।

( आभूषण पहिनकर सिद्धार्थक प्रवेश करता है ) ।

सिद्धार्थक—

( १ ) सजल मेघ के समान श्यामवर्ण और केशी दैत्य को मारनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र की जय हो और लोगों के नेत्रों को सुख देनेवाले चन्द्रमा के तुल्य चन्द्रगुप्त की जय हो तथा सैन्यों को तय्यार किये बिना ही शत्रुओं का नाश करनेवाली आर्य चाणक्य की नीति की भी जय हो ॥

इसलिये चलो बहुत दिन के प्रियमित्र सुसिद्धार्थक से मिलें । अहा ! मेरा प्रियमित्र सुसिद्धार्थक तो इसी तरफ आरहा है । इसलिये उसीके समीप जाऊँ ।

( सुसिद्धार्थक प्रवेश करता है )

सुसिद्धार्थक—

( २ ) मित्रों का वियोग रहनेपर अत्यन्त दुख देते हैं और अन्तःकरण में रहने वाले भी ऐश्वर्य पानगोष्ठी में मित्र के विरह से तृप्त न होकर सन्ताप और विशेष उत्सवों में भी पीड़ा देते हुए विमनस्क होते हैं । मैंने सुना है कि मलयकेतु के स्कन्धावार से प्रिय मित्र सिद्धार्थक आये हैं । इसलिये चलो, उनको खोजूं ।

सिद्धार्थक—( देखकर ) क्या मेरे प्रियमित्र सुसिद्धार्थक इसी तरफ से आ रहे हैं। ( समीप में जाकर ) प्रियमित्र ! आप सुखी हैं ?

( दोनों परस्पर आलिङ्गन करते हैं )।

सुसिद्धार्थक—मित्र ! मुझे सुख कहां से मिलेगा ? बहुत दिनपर विदेश से आये हुए भी तुम मुझ से न मिलकर दूसरी जगह चले गये।

सिद्धार्थक—प्रियमित्र आप प्रसन्न हों। आर्य चाणक्य ने सब समाचार सुनकर कहा कि सिद्धार्थक ! जाओ, प्रियदर्शन राजा चन्द्रगुप्त को यह प्रिय समाचार सुनादो। उन को प्रिय समाचार सुनाकर और इस प्रकार राजा से दिये हुए अलङ्करणों से भूषित होकर प्रियमित्र तुमको देखने के लिये तुम्हारे पास आया हूँ।

सुसिद्धार्थक—यदि वह प्रिय समाचार मेरे सुनने योग्य हो तो मुझे भी सुनाओ। कौन सा वह प्रिय समाचार तुमने प्रियदर्शन चन्द्रगुप्त को सुनाया है ?

सिद्धार्थक—प्रियमित्र ! कोई वाक्य तुम्हें भी नहीं सुनने योग्य हो सकता है ? अच्छा सुनो। आर्य चाणक्य की नीति द्वारा मोहित बुद्धिवाले दुष्ट मलयकेतु ने राक्षस का मन्त्रिपद से हटाकर चित्रवर्मा प्रभृति पांच प्रधान राजाओं को मरवा डाला। वह दुरात्मा मलयकेतु और भी अविचारित कार्य करनेवाला है ऐसा जानकर अपने स्थान की रक्षा में निपुणता के कारण मलयकेतु के सैन्यावास को छोड़कर भयसे भागे हुए सैन्यवाले राजाओं के अपने अपने देश चले जानेपर भद्रभट—डिङ्गरात-बलगुप्त-राजसेन-भागुरायण—रोहिताक्ष—विजयवर्मा आदि दूतोंने मलयकेतुको पकड़ लिया।

सुसिद्धार्थक—मित्र ! भद्रभट आदि राजा चन्द्रगुप्त को छोड़कर मलयकेतु के आश्रित हो कर रह रहे हैं, ऐसा लोगों से मालूम हुआ था। तब किस लिए यह कुकविकृत नाटक की तरह प्रारम्भ में दूसरी बात और उपसंहार में दूसरी बात भयी ?

सिद्धार्थक—सुनो, देवकृति की तरह अश्रुत कृतिमयी आर्य चाणक्य नीति को नमस्कार है।

सुसिद्धार्थक—मित्र ! तब क्या हुआ ?

सिद्धार्थक—मित्र ! इसके बाद आर्यचाणक्य के इस नगर से बाहर जाने

अतिप्रबल रणसामग्री के साथ राजाओं से रहित समस्त राजसेना को अपने वश में कर लिया ।

**सुसिद्धार्थक**—मित्र ! कहां पर ?

**सिद्धार्थक**—मित्र जहां पर—

( ४ ) हाथी अत्यन्त बढ़े हुए मदजल के अभिमान से सजल मेघ की लीला को धारण करते हुए गर्जते हैं और कशा ( कोड़ा ) मारने के भय से कांपते और घोड़सवारों को त्वरावान् करते हुए युद्धके लिये सजाये गये घोड़े तैयार होते हैं ।

**सुसिद्धार्थक**—मित्र ! अब यह समाचार ( चाणक्य का नीतिनैपुण्य तथा समस्त नृपसैन्याक्रमणकथन ) जाने दो । यह कहो कि सब लोगों के सामने मन्त्रिपद को त्याग कर आर्य चाणक्यने फिर मन्त्रिपद को क्यों स्वीकार कर लिया ?

**सिद्धार्थक**—मित्र ! तुम अभी बहुत अज्ञानी हो । क्यों कि अमात्यराक्षस से भी अज्ञेय आर्य चाणक्य की बुद्धि को तुम जानना चाहते हो ।

**सुसिद्धार्थक**—मित्र ! अब अमात्य राक्षस कहां हैं ?

**सिद्धार्थक**—मित्र ! अमात्यराक्षस, प्रलयकाल की तरह उस कोलाहल के बढ़ने पर मलयकेतु के कटक से निकल कर उन्दुर नामक दूत के साथ इसी कुसुमपुर में आये हैं । ऐसा आर्य चाणक्यने कहा है ।

**सुसिद्धार्थक**—मित्र ! नन्द का राज्य लौटाने में अतिशय उद्योगी अमात्य राक्षस कुसुमपुर को त्याग और निष्फलप्रयत्न होकर फिर किस कारण इस कुसुमपुर में आए हैं ?

**सिद्धार्थक**—मित्र ! मैं समझता हूं कि चन्दनदास के स्नेहसे ।

**सुसिद्धार्थक**—मित्र ! ठीक कहते हो कि चन्दनदास के स्नेह से । अब तुम चाणक्य के हाथ से चन्दनदास का मोक्ष समझते हो क्या ?

**सिद्धार्थक**—मित्र ! इस अभागे का मोक्ष कहां से होगा ? चन्दनदास अभी आर्य चाणक्य की आज्ञा से हम दोनों द्वारा वध्यस्थान में लाकर मारा जायगा ।

**सुसिद्धार्थक**—( क्रोध के साथ ) मित्र ! आर्य चाणक्य के पास और कोई दूसरा आदमी मारनेवाला नहीं है क्या ? जिस से ऐसे कठिन कार्य में हम दोनों लगाये गये हैं ।

सिद्धार्थक—इस संसार में जीने की कामनावाला कौन सा पुरुष आर्य चाणक्य की आज्ञा के विरुद्ध कर सकता है ? इस लिये आओ हम दोनों चाण्डाल का वेश बनाकर चन्दनदास को वधस्थान ले चलें।

( दोनों चले जाते हैं )

प्रवेशक।

( हाथ में डोरी लिये हुए एक पुरुष प्रवेश करता है )।

पुरुष—

( ४ ) सन्धि-विग्रह-यान-आसन-द्वैध-आश्रय रूप छः गुणों के संयोग से अत्यन्त दृढ़ तथा साम-दाम-दण्ड-भेद रूप उपायों से बने हुए पाश ( बन्धन ) रूप मुखवाली और शत्रु के बन्धन में उद्योगवती रज्जु ( डोरी ) के सदृश आर्य चाणक्य की नीति की जय हो ॥

( दूसरा अर्थ यह है )—

छः गुणित रज्जु के संग्रथन से अत्यन्त मजबूत तथा अधिक चातुर्यसे रचित पाश ( बन्धन ) के अग्रभागवाली और शत्रु के बन्धन योग्य चाणक्य की नीति के सदृश बन्धनरज्जु की जय हो ॥

( घूमकर और देखकर ) उन्दुर नामक आर्यचाणक्य के दूत का बताया हुआ यह वही प्रदेश है। जिस प्रदेश में आर्यचाणक्य की आज्ञा से मैं अमात्यराक्षस को देखूँगा। क्या शिर को ढक कर अमात्यराक्षस इसी तरफ आते हैं ? इस लिये तबतक प्राचीन बगीचों के वृक्षों की झुरमुट में छिप कर देखता हूँ कि ये कहां बैठते हैं। ( छिप कर खड़ा हो जाता है )।

( पूर्वोक्त शस्त्र के साथ राक्षस प्रवेश करता है )।

राक्षस—( आंखों में आंसू भरकर ) कष्ट है ! महाकष्ट है !!—

( ५ ) आश्रय का विनाश होने से अत्यन्त व्याकुल राजलक्ष्मी पुंश्चली स्त्री की तरह अन्यगोत्र वाले पुरुष के पास चली गई स्नेह का त्याग करने तथा पूर्वजों का अनुसरण करनेवाली प्रजा गोत्रान्तर में गई हुई राजलक्ष्मी का ही अनुगमन करती है। पुरुषार्थ का फल नहीं पाए हुए विश्वस्त पुरुषों ने कार्य का भार छोड़ दिया अथवा वे आप्त पुरुष क्या करें ? वे तो मस्तकविहीन हाथी की तरह यथावत् स्थित हैं ॥

और भी—

( ६ ) हे राजलक्ष्मी ! तू दुश्चरित्र शूद्री की तरह उच्च कुल में उत्पन्न राजा नन्दरूप पति को छोड़कर छल से चन्द्रगुप्त के पास चली गई। और चन्द्रगुप्त के पास केवल चली ही नहीं गई, बल्कि ओ चपले! तू उसके पास जाकर स्थिर हो गई। इस विषय में हमलोग क्या करें ! क्यों कि हमलोगों के उद्योग को भाग्य शत्रु की तरह विफल करता रहता है।

मैंने तो—

( ७ ) दुष्ट चाणक्य के द्वारा नहीं वध करने योग्य राजा नन्दके स्वर्ग चले जाने पर उस पर्वतेश्वर का अवलम्बन किया। चाणक्य से विषकन्या द्वारा उस के मारे जाने पर उस के पुत्र मलयकेतु का अवलम्बन करके उद्योग किया, पर तो भी कार्य सिद्ध न हुआ। इस से मैं जानता हूँ कि भाग्य ही नन्दकुल का शत्रु है। वह चाणक्य ब्राह्मण नहीं॥

आश्चर्य है ! म्लेच्छजातीय मलयकेतु का भी विचार दूषित है, क्यों कि—

( ८ ) जो राक्षस परिवार के साथ मरे हुए स्वामी की अब तक सेवा कर रहा है, वह राक्षस स्वयं जीवित रह कर उन के शत्रुओं के साथ किस प्रकार मेल करेगा। विचारशून्य बुद्धिवाले म्लेच्छ जातीय ( मलयकेतु ) ने ऐसा नहीं सोचा ( अथवा ) इस में सोचना ही क्या है ? क्यों कि भाग्यहीन पुरुषों की बुद्धि पहले ही विपरीत हो जाती है॥

इस लिये अभी भी राक्षस शत्रु के वश होकर प्राणका त्याग कर देगा, पर चन्द्रगुप्त के साथ मेल न करेगा ( अथवा ) हमारी प्रतिज्ञा के मिथ्या होने की अपेक्षा अपयश होना अच्छा है, पर शत्रु द्वारा वञ्चनारूप तिरस्कार होना अच्छा नहीं है। ( चारों तरफ देख और आंखों में आंसू भर कर )। राजानन्द के चलने से पवित्र मार्गवाली कुसुमपुर के समीप की यह वही भूमि है !

( ९ ) इस प्रदेश में धनुषकी डोरी को खींचने के कारण छूटे अत एव शिथिल बागडोर पकड़े हुए नन्द राजाने घोड़े को तेज कर चलायमान मृगादिरूप लक्ष्यों में विचित्ररूप से बाण को फेंकाथा और इस उद्यान की पंक्ति में उन राजाओं के साथ बैठकर वार्तालाप कियाथा। इस समय कुसुमपुर के वही प्रदेश मुझे विशेष दुःख देरहे हैं॥

मैं अभागा कहां जाऊँ ? ( देखकर ) अच्छा इस प्राचीन पुष्पवाटिका में प्रवेश कर किसीतरह चन्दनदासका समाचार जानूं । ( घूम कर मन ही मन ) । आश्चर्य है !! लोगों की सम-विषम अवस्था के विभागका परिणाम भी अविचारणीय होता है । क्योंकि—

( १० ) एकदिन मैं पुरवासियों से अङ्गुलिसंकेत द्वारा नवीन चन्द्रमा की तरह दिखाया जाता था और अनेक राजाओं के साथ राजा की तरह पहले कुसुमपुर से गया था । वही मैं इस समय निष्फल उद्योग होकर फिर उसी नगर में चोर की तरह भय से प्राचीन वाटिका में शीघ्र प्रवेश करता हूँ ॥

अथवा जिनकी कृपा से यह सब होता था, वे ही नहीं हैं । ( विचित्र ढङ्ग से प्रवेश कर और देखकर ) अहो ! अब इस प्राचीन वाटिका की वह सुन्दरता भी नहीं है । यहां पर—

( ११ ) अधिक परिश्रमसे बनाया गया राजभवन वंशकी तरह नष्ट हो गया । सरोवर-मित्रके वियोग से महात्मा के हृदय की तरह सूख गया । वृक्ष प्रतिकूल-भाग्य के कारण नीति की तरह फलों से हीन होगये और कुसुमपुरकी भूमि नीति के द्वारा मूर्ख लोगों की बुद्धि की तरह तृणों से ढँकी गयी । और—

( १२ ) तीखे धारवाले कुठारों से काटे गये, अत एव पीड़ित कपोतों के शब्दों द्वारा रोती हुई की नाईं वृक्षों की शाखाओं के व्रण का सहवासीके दुःख देखने से कृपालु और दीर्घ निश्वास लेते हुये सर्प अपने २ कञ्चुकरूपी वस्त्रों के खण्डों से ढँकते हुये की तरह दीख पड़ते हैं ॥ और—

( १३ ) ये वृक्ष अन्दर से सूखे तथा कीड़ों के काटने से निकले रसों की द्वारा रोते हुये की तरह देखे जाते हैं । छाया के वियोग से कान्तिहीन ( तथा ) दुःख में डूबे हुये ये तपस्वी वृक्ष श्मशानभूमिको जाने के लिये उद्यत की तरह दीख पड़ते हैं ॥

मैं तबतक कठिन दुरवस्थापन्न इस टूटे शिलाखण्डपर क्षणमात्र बैठता हूँ । ( बैठकर और सुनकर ) । ऐं क्या यह शङ्ख और नगाड़े के शब्दों से मिला नान्दीका शब्द सुनाई देता है । यह—

( १४ ) गुरुता के कारण सुननेवालों के कानों को संकुचित करती तथा विशेषता के कारण राजभवनों द्वारा पी जाकर बाहर निकाली हुई की तरह स्थित

तथा बड़े नगाड़ों और शङ्खों के शब्दों से मिली हुई नान्दीपाठकी ध्वनि उत्कण्ठित पुरुष की तरह दिशाओं की विस्तृतिको देखने के लिये आगे बढ़ रही है ॥

( विचार कर ) हां जाना, यह मलयकेतु के पकड़ेजाने से राजाओं का कोलाहल शब्द है। ( आधा वाक्य कहकर द्वेष से ) यह तो चन्द्रगुप्त के विशेष आनन्द को सूचित करता है। ( आंखों में आंसु भर कर ) कष्ट है! महाकष्ट है !!

( १९ ) भाग्य ने शत्रु ( चन्द्रगुप्त ) की सम्पत्ति का उत्कर्ष सुनाया और समीप लाकर दिखाया। अब मित्र के प्राप्त होने के लिये भाग्य का उद्योग हो, ऐसा मैं चाहता हूं ॥

पुरुष—यह बैठे हैं, इसलिये जबतक आर्यचाणक्य की आज्ञा का सम्पादन करता हूँ। ( राक्षस को नहीं देखते हुए की तरह उसके आगे रज्जुपाश से कण्ठ को बांधता है )।

राक्षस—( देखकर मनही मन ) ऐं! यह पुरुष किस कारण अपने आप को बांध रहा है। यह तपस्वी अवश्य हमारे ही जैसा दुःखित है। तबतक इस से पूछता हूँ। ( समीप जाकर जोर से ) भद्र! आप यह क्या करते हैं?

पुरुष—( आंखों में आंसु भरकर ) आर्य! प्रियमित्रके विनाश से दुःखित हमारे जैसा भाग्यहीन पुरुष ही ऐसा काम कर सकता है।

राक्षस—( मन ही मन ) मैंने पहले ही समझ लिया था कि यह तपस्वी हमारे ही जैसा दुःखित है। तबतक इसे पूछता हूँ। ( जोर से ) भद्र! मेरे दुःखके साथी! यदि यह समाचार गोपनीय न हो अथवा कोई बड़ी बात न हो तो मैं सुनना चाहता हूं। आखिर आपके प्राणत्याग का कारण क्या है?

पुरुष—( देखकर ) आर्य! यह समाचार न तो अप्रकाश्य है और न अतिविस्तृत है, तो भी प्रियमित्र के विनाश से दुःखित हृदयवाला मैं इतनी देरतक भी मरण के समय को निष्फल नहीं जाने दे सकता।

राक्षस—( निःश्वास लेकर मन ही मन ) कष्ट है! यह मित्रविपत्ति से दुखी अन्य पुरुष हम उद्योगहीन लोगों का तिरस्कार करता है। ( जोर से ) भद्र! यदि यह समाचार गोप्य न हो अथवा अतिविस्तृत न हो तो हमसे कहो

और यह बताओ कि इस दुःख से छूटने का क्या उपाय है ?

पुरुष—( मन ही मन ) आश्चर्य है !! आर्यचाणक्य का विशेष आग्रह है, तब उपाय ही क्या हो सकता है ! ( प्रकट ) अच्छा मैं कहता हूं, सुनिये—इस कुसुमपुर नगर में जिष्णुदास नामका एक वैश्य है ।

राक्षस—( मन ही मन ) जिष्णुदास चन्दनदासका प्रियमित्र है । (ओरसे) उसका क्या हुआ ?

पुरुष—वह हमारा भी प्रियमित्र है ।

राक्षस—( खुशी से मन ही मन ) अये ! प्रियमित्र कहता है, तब तो अत्यन्त समीप का सम्बन्ध है । हर्षकी बात है !! अब मैं इसके द्वारा चन्दनदास का समाचार जानूंगा । ( ओरसे ) तो उसका क्या हुआ ?

पुरुष—( आंखों में आंसू भर कर ) दीन पुरुषों को धन देनेवाला वह जिष्णुदास अग्नि में प्रवेश करने की कामना करके कुसुमपुर से बाहर चलागया । इसलिये मैंने जब प्रियमित्र के मरणका समाचार सुना, उसी समय निश्चय किया कि मैं अपने शरीर को बांधकर अपने प्राणका त्याग कर दूंगा, इसीलिये मैं इस प्राचीन वाटिका में आया हूं ।

राक्षस—भद्र ! तुम्हारे मित्रने अग्निप्रवेश क्यों किया ?

( १६ ) नहीं प्रतीकारके योग्य किसी बड़े हुए रोग से पीड़ित हैं क्या ?

पुरुष—आर्य ! नहीं नहीं ।

राक्षस—( अथवा ) अग्नि, विष तथा उससे किञ्चित् न्यून राजा के क्रोध से मारे गये हैं क्या ?

पुरुष—आर्य ! ऐसा मत कहिये, ऐसा मत कहिये । चन्द्रगुप्तके राज्य में लोगों की हिंसा में प्रवृत्ति नहीं है ।

राक्षस—( अथवा ) नहीं प्राप्त होने योग्य किसी की में आसक्त थे क्या ?

पुरुष—( कानों को ढांक कर ) आर्य ! ऐसा मत कहिये, ऐसा मत कहिये । अत्यन्त नम्र वैश्यजाति का अन्य की में अनुराग नहीं होता, उसमें भी विशेषरूप से हमारे मित्र जिष्णुदास का ।

[illegible]

है । इसीतरह मित्रान्तर का विनाश ही आपके मित्रके विनाश का कारण है क्या ?

पुरुष—आर्य ! और क्या ?

राक्षस—( वेग से मनही मन ) चन्दनदास इस मित्रका प्रियमित्र है, प्रियमित्र का विनाश ही इसके अग्नि प्रवेश का हेतु है । इसलिये मैं मित्र के स्नेही हृदय से सचमुच व्याकुल हूँ । ( जोर से ) भद्र ! मैं इस तुम्हारे मित्र का सुन्दर चरित्र विशेषरूप से सुनना चाहता हूं ।

पुरुष—आर्य ! इसके लिये मैं अभागा अपने मरणका दूसरा विघ्न उत्पन्न करने को समर्थ नहीं हूं ।

राक्षस—भद्रमुख, आप इस सुनने योग्य कथाको अवश्य कहें ।

पुरुष—अच्छा, जब आपका ऐसा आग्रह है तब कहता हूँ, सुनिये ।

राक्षस—भद्र ! मैं सुनने को तैयार हूँ ।

पुरुष—आप जानते हैं कि इस नगर में चन्दनदास नाम का एक वैश्य है ।

राक्षस—( विषादके साथ मनही मन ) हमारे विनाश के मार्ग को भाग्यने रोक दिया है । हृदय ! तू धैर्यका अवलम्बन कर । तुझे कोई कष्टप्रद समाचार सुनना होगा । ( जोर से ) भद्र ! वह मित्रस्नेही बड़ा सच्चरित्र सुना जाता है । हां तो उसका क्या हुआ ?

पुरुष—वह इस जिष्णुदासका का प्रियमित्र है ।

राक्षस—( मनही मन ) यह समीपवर्ती हृदयका शोकरूपी वज्रपात है । ( जोर से ) तब तब ?

पुरुष—तब जिष्णुदासने प्रियमित्र के स्नेह को सोचकर आज चन्द्रगुप्त से कहा ।

राक्षस—किसतरह क्या कहा ?

पुरुष—देव! हमारे घर में कुटुम्ब के पालन करने योग्य बहुत सा धन है । उसको लेकर हमारे प्रियमित्र चन्दनदास को छोड़ दीजिये ।

राक्षस—( मनही मन ) साधु जिष्णुदास साधु ! ओह ! इसने अपने मित्र पर असाधारण स्नेह दिखाया ।

कैसे कि—

( १७ ) जिस धन के लोभवश पुत्र पिताको और आत्मजा ... [illegible]

पिता भी पुत्रों को गर समझकर प्राणतक लेलेते हैं, मित्र भी मित्रों को छोड़ देते हैं, प्राणसे भी श्रेष्ठ इस धनको जिष्णुदास दुःख को तरह त्यागने के लिये तैयार है। वैश्य जातीय आप का यह धन वणिक्‌जाति के स्वाभाविक कार्पण्य दोष के रहने पर भी सफल हुआ।

( जोर से ) भद्र ! तब उसतरह कहने पर इस चन्द्रगुप्तने क्या कहा ?

पुरुष—आर्य ! इसतरह कहने पर चन्द्रगुप्तने वैश्यजातीय जिष्णुदास से कहा कि हे जिष्णुदास ! मैंने धनके लोभ से श्रेष्ठी चन्दनदासको नहीं पकड़ा है, किन्तु इसने मन्त्रिराक्षस के कुटुम्बवर्गको छिपा रक्खा है, मैंने बहुत बार इस से याचना की, पर इसने नहीं दिया। अब भी यह यदि मन्त्रिराक्षसका कुटुम्ब दे देवे तो इसको जान बच सकती है नहीं तो इसको प्राणान्तिक दण्ड होगा। जिष्णुदास से वह ऐसा कह कर चन्दनदास वध्यस्थानमें लायागया है। इसलिये इसका संकल्प है कि प्रियमित्र चन्दनदास का अश्रोतव्य समाचार सुनने के पहले ही मर जाऊँगा। अब अग्नि में प्रवेश करने की कामना से श्रेष्ठी जिष्णुदास नगर से बाहर चला गया है, तो मैं भी अबतक प्रियमित्र जिष्णुदासका अश्रोतव्य समाचार नहीं सुनता इसके पहले ही बांधकर आत्मघात किये लेता हूँ। इसीलिये इस प्राचीनवाटिकामें आया हूँ।

राक्षस—चन्दनदास मारडाला गया ?

पुरुष—आर्य ! मारा नहीं गया। वह इस समय बारम्बार मन्त्रिराक्षसके गृहजनको समर्पण करने के लिये बाध्य किया जारहा है। किन्तु वह मित्रवात्सल्यके कारण उसको नहीं देता, इसी कारण इसके मारने में विलम्ब होरहा है।

राक्षस—(खुशी से मन ही मन)। साधु मित्र ! चन्दनदास साधु!—

( १८ ) शरणागतकी रक्षा करने से शिवि राजा के यशकी तरह उज्ज्वल यशको तुमने बिना मित्रकी सहायता के ही प्राप्त कर लिए।

( जोर से ) भद्र ! भद्र ! शीघ्र जाओ अभी जिष्णुदास को अग्निप्रवेश से रोको। मैं भी चन्दनदास को मरण से छुड़ाता हूँ।

पुरुष—अब किस उपाय से आप चन्दनदास को मरण से छुड़ा सकते हैं ?

[illegible] से।

देखो—

( १९ ) स्वच्छ मेघवाले आकाश के सदृश मूर्त्तिधारी, युद्ध की अभिलाषा से रोमाञ्चित की तरह स्थित, हाथ के साथ मित्रता करने वाला, मेरे पराक्रम के आधिक्य से संग्रामरूपी परीक्षणोपल में शत्रुओं से देखागया पुरुषार्थवाला यह खड्ग मित्रस्नेह के कारण पराधीन मुझको इस समय युद्धके लिये प्रेरित करता है ॥

पुरुष—आर्य ! ऐसा करने पर चन्दनदास जीवित रह सकता है । विषम दशाविशेष के परिणामको प्राप्त मैं आपके निर्णीत निश्चय को नहीं जान सकता ( देखकर पैरों पर गिर कर ) आप ही सुगृहीत नामवाले मन्त्रि राक्षस हैं क्या ? यदि हां तो प्रसन्न होकर मेरे सन्देह को दूर कीजिये ।

राक्षस—भद्र ! स्वामी के वंशका विनाश देखनेवाला और मित्रविनाशका हेतु, अनार्य तथा अपुण्यनामवाला मैं यथार्थ ही राक्षस हूं ।

पुरुष—( हर्ष के साथ फिर पैरों पर गिर कर ) । प्रसन्न होइये, प्रसन्न होइये । आश्चर्य है । हर्ष की बात है । मैं कृतार्थ हूं ।

राक्षस—उठो उठो, अब समय बिताना व्यर्थ है । जिष्णुदास से कहो कि राक्षस चन्दनदास को मरण से छुड़ाता है ।

पुरुष—( पैरों पर गिर कर ) मन्त्रिराक्षस ! आप प्रसन्न हों, प्रसन्न हों । इस नगर में पहले दुष्ट चन्द्रगुप्तने आर्यशकटदास के वध की आज्ञा दी थी । सो शकटदास किसी पुरुष द्वारा वध्यस्थान से भगाकर दूसरे स्थान में पहुँचादिया गया । तब दुष्टचन्द्रगुप्त ने जल्लादों से पूछा कि 'किस कारण ऐसी भूल की गयी' ऐसा कह कर उसने आर्य शकटदास के भागने से बढ़ी हुई क्रोधाग्नि को घातक जनके वधरूपी जल से शान्त किया । उसी दिन से घातक लोग जिस किसी शस्त्रधारी नये पुरुष को आगे वा पीछे देखते हैं, तब आधे रास्ते ही में अपने प्राणकी रक्षा करते हुए सावधान होकर वध्यस्थान में लाये हुए वध्यपुरुष को मारते हैं । इस लिये छिपाकर शस्त्रको लिये आप वध्यस्थान में जायँ । क्योंकि चन्दनदास का वध शीघ्र ही होने वाला है ।

( इतना कह कर चला जाता है ) ।

राक्षस—( मन ही मन ) । आश्चर्य है ! इस ब्राह्मण चाणक्य का नीति-मार्ग अत्यन्त कठिन है ।

जैसे कि—

( २० ) यदि प्रभु ( चाणक्य या चन्द्रगुप्त ) की आज्ञा से वह शकटदास हमारे समीप पहुँचाया गया तब उसने क्रोधसे वधिक जनको क्यों मारा। अथ वा शकटदास को भगाकर लेजाना यदि कपटरूप न हो, किन्तु यथार्थ ही हो तब शकटदासने स्वहस्तलेख मुद्राकूटादिरूप निन्दित स्वामिद्रोह कर्म क्यों सोचा? इस प्रकार विचार करती हुई हमारी बुद्धि किसी निश्चय पर नहीं पहुँचती।

( विचार कर ) इस कारण—

( २१ ) पहिले तो घातक जनों द्वारा चन्दनदास का विघात होने पर शस्त्र धारण करना ही व्यर्थ है, नीति समय बीतने पर फल को दिखाती है। इसलिये इस विषय में उस नीति से क्या प्रयोजन? मेरे लिए प्रियमित्र चन्दनदास के कठिन विपत्ति प्राप्त करने पर उदासीन होकर रहना भी ठीक नहीं है, इस लिये इस शरीर को चन्दनदास के छुड़ाने का मूल्य बनाना ही उचित है॥

( सब चले आते हैं )

छठां अङ्क समाप्त।

---

## सप्तम अङ्क।

( चाण्डालवेषधारी पुरुष का प्रवेश )।

चाण्डाल—आर्य! आप लोग चले आयं, चले आयं। मान्य! आप लोग भाग जायँ, भाग जायँ।

( १ ) यदि आप अपने प्राण, धन, कुल और कलत्र की रक्षा करना चाहें तो यत्न करके अमङ्गलदायक राजद्रोह को छोड़ दीजिये॥

और भी—

( २ ) अहितकर वस्तु का सेवन करने से तो पुरुषों को केवल व्याधि ( रोग ) वा मरण होता है, किन्तु राजविरोधरूप अपथ्य का सेवन करने से सम्पूर्ण कुल का विनाश हो जाता है॥

गये स्त्री-पुत्रों सहित इस चन्दनदास वैश्य का देखिये। ( आकाश में स्थित पुरुष को देख कर ) आर्य! आप क्या पूछते हैं कि चन्दनदास के छूटने का कोई उपाय है? भाग्यहीन इस चन्दनदास के छूटने का उपाय अब कहां है। हां, फिर भी छूटने का एक उपाय है। वह यह कि चन्दनदास यदि मन्त्रिराक्षस के स्त्रीवर्ग को दे दे। ( फिर आकाश में ) आप क्या कहते हैं कि शरणागत वत्सल यह चन्दनदास अपने जीवन के लिए ऐसा अनुचित कार्य नहीं करेगा। आर्य! यदि ऐसा है, तब इस की शुभगति जानिये। अब आपलोगों का उपाय सोचना व्यर्थ है।

( द्वितीय चाण्डाल के साथ वध्यवेश धारण किये कन्धे से शूल को लिए स्त्री-पुत्रों समेत चन्दनदास का प्रवेश )।

चन्दनदास—हा कष्ट है! महा कष्ट है!! चरित्र भङ्ग से भयभीत हमारे जैसे पुरुषों को भी चोरों की तरह मरण प्राप्त है। धर्मराज को नमस्कार है। अथवा घातकजनों के लिए दोषी या निर्दोषी पुरुषों में कोई विशेषता नहीं होती।

जैसे कि—

( ३ ) मरण के भय से मत्स्यादि को छोड़ कर तृण से जीवित रहने वाले मुग्ध हृदय हरिण को मारने के लिये व्याधाओं का आग्रह ही क्या होसकता है।

( चारो तरफ देख कर ) हा प्रियमित्र विष्णुदास! क्या मुझको प्रत्युत्तर भी नहीं देते? अथवा ऐसे समय में जो दृष्टिपथ में रहते हैं, ऐसे पुरुष दुर्लभ ही हैं। केवल रोने से प्रतीकार करनेवाले, बढ़े हुए शोक के कारण उदासीन मुखवाले, लौटते हुए ये हमारे मित्र आंसुओं से भरी हुई दृष्टि से मुझको देख रहे हैं। ( यह कह कर घूमता है )।

चाण्डाल—( चारों ओर देख कर ) आर्य चन्दनदास! अब तुम वध्य-भूमि में आ गये हो, इस लिये अपने परिजनों को लौटा दो।

चन्दनदास—आर्ये कुटुम्बिनि! तू पुत्र के साथ लौट जा। यह वध्य-भूमि है। इसके आगे आना अनुचित है।

कुटुम्बिनि—( आंखों में आंसू डबडबा कर )। आप परलोक को जा रहे हैं न कि [illegible]

चन्दनदास—आर्यें ! ठीक है, मित्रकार्य से हमारा विनाश हो रहा है न कि असद्व्यवहार से। इस लिये हर्ष के समय में तुम रोती क्यों हो ?

कुटुम्बिनी—आर्य ! यदि ऐसा है, तब तो परिजनों का लौटना और भी अनुचित है।

चन्दनदास—आखिर तो तुमने क्या निश्चय किया है ?

कुटुम्बिनी—( आंखों में आंसू भर कर ) सुनती हूं कि स्वामी के चरणों का अनुगमन करने से स्त्री को स्वर्गलाभ होता है।

चन्दनदास—आर्यें ! तुम्हारा यह विचार ठीक नहीं है। लोकव्यवहार को नहीं जाननेवाले इस कुमार का तुम पालन करो।

कुटुम्बिनी—तुम्हारे इस सत्कार्य से प्रसन्न कुलदेवता कुमार की रक्षा करेंगे। पुत्र ! परलोक जाने के लिये तत्पर अपने पिताजी के चरणों को प्रणाम करो।

पुत्र—( चरणों पर गिर कर )। तात ! आप के न रहने पर मुझे क्या करना चाहिये ?

चन्दनदास--पुत्र ! जिस देशका स्वामी चाणक्य न हो, उस देश में जाकर निवास करना।

चाण्डाल ( २ )—आर्य चन्दनदास ! पृथ्वी में शूल गाड़ दिया गया इसलिये अब तैयार हो जाओ।

कुटुम्बिनि--आर्य ! आप लोग मेरे स्वामी की रक्षा करें, रक्षा करें।

चन्दनदास--भद्रमुख ! थोड़ी देर और ठहरो। हे प्राणप्रिये ! इस हर्ष के समय में रोती क्यों हो ? अब वे राजा नन्द स्वर्ग को चले गये, जो दुःखित स्त्री जन के ऊपर सदा दया किया करते थे।

प्रथम चाण्डाल--अरे वेणुवेत्रक ! चन्दनदास को पकड़ तो परिजन स्वयं लौट जायँगे।

द्वितीय चाण्डाल—अरे वज्रलोमक ! ले, यह मैं पकड़ता हूँ।

चन्दनदास—भद्रमुख ! थोड़ी देर और ठहरो, मैं पुत्र का आलिङ्गन कर लूँ। जात पुत्रक ! यह अवश्य होनेवाला विनाश है तो भी मैं मित्र के कार्य से विनाश को प्राप्त हो रहा हूँ।

पुत्र—तात ! आप यह बताइये कि मित्रके कार्यवश विनाश को प्राप्त होना क्या यह हमलोगों का कुलागत धर्म है ? ( यह कह कर पैरों पर गिर पड़ता है ।

चाण्डाल—अरे वज्रलोमक ! पकड़ ।

( दोनों चाण्डाल चन्दनदास को शूल पर चढ़ाने के लिये पकड़ लेते हैं ) ।

कुटुम्बिनी—( छाती पीटती हुई ) आर्य ! आप लोग मेरे स्वामी की रक्षा करें, रक्षा करें । ( परदा हटा कर राक्षस का प्रवेश ) । आर्ये ! मत डरो, मत डरो । अरे शूलाधिकारी पुरुष ! चन्दनदास को मत मार ।

कैसे कि—

( ४ ) जिसने स्वामिकुलको शत्रु के कुल की तरह नाश होता हुआ देखा है, उस समय में महान् उत्सव की तरह मित्रों के दुःख में स्थिर रहा । हमारी आत्मा तुमलोगों से दिये हुए पराभव को पाकर भी वध के लिये उद्यत है, तू मुझ निर्दयी के कण्ठमें यमनगर जानेको मार्गरूप यह डोरी डाल ।

चन्दनदास--( देखकर रोता हुआ ) अमात्य ! आपने यह क्या किया ?

राक्षस--तुम्हारी सच्चरित्रता का यह एक छोटा सा बदला है ।

चन्दनदास--अमात्य ! हमारे सम्पूर्ण प्रयत्न को निष्फल करते हुए आपने यह भला नहीं किया ।

राक्षस--मित्र चन्दनदास ! तिरस्कार करना व्यर्थ है, जीवमात्र अपने प्रयोजन के साधन में चतुर है । भद्रमुख ! तुम जाकर उस दुरात्मा चाणक्य से यह कह दो ।—

( २ ) चाण्डाल--वह कौनसी बात है ?

राक्षस--

( ५ ) दुर्जनों की प्रीति उत्पादन करनेवाले पापी कलियुग में भी प्राणों से दूसरे की रक्षा करते हुए यशस्वी चन्दनदास ने शिवि राजाकी कीर्त्तिको भी बहुत लघु बना दिया है । पवित्र हृदय वाले जिस चन्दनदास ने सुचरित्र द्वारा बौद्ध संन्यासियों के भी व्यापार को तिरस्कृत कर दिया वह चन्दनदास पूजा-योग्य है । जिस के लिये यह तुम्हारा वध्य होने को तैयार है, वही यह राक्षस नाम का मैं हूँ ।

प्रथम चाण्डाल--अरे वेणुवेत्रक ! तब तक तू श्रेष्ठी चन्दनदास को पकड़ कर इस श्मशान भूमि के वृक्ष की छाया में कुछ देर ठहर । मैं आर्य चाणक्य को यह खबर देता हूँ कि अमात्य राक्षस पकड़ लिया गया ।

द्वितीय चाण्डाल—अरे वज्रलोमक ! ऐसे ही सही ।

( इतना कह कर स्त्री-पुत्र से युक्त चन्दनदास के साथ चला जाता है ) ।

प्रथम चाण्डाल—( राक्षस के साथ घूमकर ) यहां पर कौनसा द्वारपाल है ? नन्दकुल के सेनासमूह को नाश करने में वज्र के समान और मौर्यकुल में धर्मसमूह को स्थापित करनेवाले आर्य चाणक्य से पहले यह समाचार कहना ।

राक्षस—( मन ही मन ) क्या यह बात भी राक्षस को सुनना चाहिए ।

चाण्डाल—आपकी नीति से स्थगित बुद्धिप्रभाव वाला यह मन्त्रि राक्षस पकड़ लिया गया है ।

( हर्ष के साथ जवनिका से मुखमात्र बाहर किये हुए चाणक्य का प्रवेश )

चाणक्य—भद्र ! कहो कहो !—

( ६ ) किस महापुरुष ने ऊंची शिखासमूह से पिङ्गल वर्ण के मयूर को वस्त्र में एक तरफ बांधा है ? किस महापुरुष ने हठात् वायु की गति को रोका है ? किस महापुरुष ने हाथी के मदजल से सुगन्धित जटावाले सिंह को पिंजरे में पकड़ रखा है ? किस महापुरुष ने बड़े बड़े नक्र तथा मकर से भयानक समुद्र को हाथों से तैर कर पार किया है ? ।

चाण्डाल—राजनीति में निपुण बुद्धिवाले आप ही ने ।

चाणक्य—भद्र ! ऐसा मत कहो । नन्दकुल के विरोधी भाग्य ने ऐसा किया है, ऐसा कहो ।

राक्षस—( देख कर मन ही मन ) । अये !! यह वही दुष्ट है, अथवा यह वही महात्मा चाणक्य है ?

क्योंकि—

( ७ ) जैसे समुद्र रत्नों का उत्पत्ति स्थान है, उसी तरह यह चाणक्य सब शास्त्रों का उत्पत्तिस्थान है । जिस चाणक्य के चातुर्य्यादि गुणों से ईर्ष्या करने वाले हमलोग प्रीति को नहीं प्राप्त करते ।

चाणक्य--( देखकर खुशी से )। अये !! यह मन्त्रि राक्षस है--

( ८ ) जिस महात्मा द्वारा दीर्घ जागरणहेतुक बड़े कल्पनाजनित दुःखों से चन्द्रगुप्त की सेना और हमारी बुद्धि बहुत दिन से दुःखित हैं।

( परदा हटा कर और समीप जाकर )। अमात्य राक्षस ! विष्णुगुप्त आप को प्रणाम करता है।

राक्षस--( मन ही मन ) अमात्य यह विशेषण मेरे लिए अब लज्जाप्रद सा मालूम होता है। ( जोर से ) भो भो विष्णुगुप्त ! आप चाण्डाल के स्पर्श से दूषित मेरे शरीर का स्पर्श न करें।

चाणक्य--अमात्यराक्षस ! यह चाण्डाल नहीं है, किन्तु यह आप का पहिले पहचाना हुआ सिद्धार्थक नामका राजपुरुष है, जो यह दूसरा है वह भी समिद्धार्थक नामका राजपुरुष ही है। इन दोनों के साथ मैत्री कर उस गुप्तकपट को नहीं जानने वाले तपस्वी शकटदास के द्वारा मैंने ही कपटलेख लिखवाया था।

राक्षस--( मनही मन ) हर्ष की बात है, शकटदास से लेखका सन्देह दूर हो गया।

चाणक्य--बहुत कहने से क्या प्रयोजन, संक्षेप में कहता हूँ।

( ९ ) सम्प्रति मलयकेतु के पास रहने वाले भद्रभट आदि हमारे ही अनुचर हैं, वह लेख शकटदास के द्वारा मैंने लिखवाया है, वे तीनों अलङ्करण पर्वतेश्वर वाले ही हैं, वह जीवसिद्धि नामका बौद्ध संन्यासी आपका कपटमित्र है। प्राचीन वाटिका में गया हुआ वह आर्त्तपुरुष मेरा ही चर था और चन्दनदास को दुःख मैंने ही दिया है। हेवीर ! आपके साथ चन्द्रगुप्त का सम्बन्ध कराने की इच्छा से मैंने ही ये सब नीतियें बरती हैं।

( आधा वाक्य कहकर लज्जित होता है। )

इसीलिये वह चन्द्रगुप्त आप को देखने के लिये इधर ही आता है। उसको देखिये।

राक्षस--( मनही मन ) क्या उपाय है ? ( जोरसे ) मैं देखरहा हूँ।

( राजा और उस के अनुगामी प्रवेश करते हैं )।

राजा--( मनही मन ) युद्ध के विना ही महात्मा चाणक्य ने प्रबल शत्रु-

कुल को जीत लिया । इस लिये मे लज्जित की तरह हूँ ।

( १० ) लोहमय कील के सम्बन्ध को पाकर विना प्रेरणा ही लक्ष्यको नहा प्राप्त करनेवाले सोच से जैसे नीचे मुखकिये हुए हमारे बाणें का तर्कस में रहना हमारे सन्तोष के लिये नहीं है ॥

अथवा—

( ११ ) छोड़े हुये राज्यकार्य वाले हमारे राज्यकार्यचिन्तन और कर्त्तव्या-कर्तव्यविचार में चतुर गुरु आर्य चाणक्य सदा उद्यत हैं, तो मैं धनुष को त्याग कर भी पृथ्वी में शत्रुओं को जीतने में समर्थ हूँ ॥

( चाणक्य के समीप जाकर ) । आर्य ! चन्द्रगुप्त प्रणाम करता है ।

**चाणक्य—**वृषल । तुम्हारे सबप्रकार के आशीर्वाद सफलही हैं । इस लिये पूज्य मन्त्रिराक्षस को प्रणाम करो । क्यों कि ये तुम्हार पिता के प्रधान मन्त्री हैं

**राक्षस—**( मनही मन ) । इसने अन्त मे सम्बन्ध जोड़ ही दिया ।

**राजा—**( राक्षस के समीप जाकर ) आर्य ! मैं चन्द्रगुप्त आपको प्रणाम करता हूँ ।

**राक्षस—**( देखकर मन ही मन ) अये ! यह चन्द्रगुप्त है । जो—

( १२ ) बाल्यावस्था ही में लोगें द्वारा किये गये अभ्युदयकी सम्भाव-नावाला राजकुमार क्रम से ( धीरे-धीरे ) हाथी के यूथाधिपतित्व प्राप्त करने की तरह राज्यको प्राप्त कर लिया ॥

( जोर से ) राजन् ! विजयी होओ ।

**राजा—**आर्य !—

( १३ ) गुरु चाणक्य तथा आप के सन्धिविग्रहादि व्यापार में उद्यत रहने पर क्या मैं ने संसार को नहा जीता ? अर्थात सब कुछ जीत लिया ॥

**राक्षस—**( मन ही मन ) चाणक्य का शिष्य चन्द्रगुप्त मुझको सेवक समझता है । अथवा यह विनयमात्र है । चन्द्रगुप्त का मात्सर्य तो मुझे विपरीत ही बोधन कराता है । चाणक्य वास्तव में सबतरह से यशस्वी है ।

क्यों कि—

( १४ ) योग्य और उद्योगी राजा को पाकर मन्द बुद्धिवाला मन्त्री भी यशस्वी होता है । और अयोग्य तथा अनुद्योगी राजा पाकर विशेष नीतिज्ञ भी

**चाणक्य**—अमात्यराक्षस ! आप क्या चन्दनदास की प्राणरक्षा चाहते हैं ?

**राक्षस**—विष्णुगुप्त ! इस में भी क्या सन्देह है ?

**चाणक्य**—अमात्यराक्षस ! विना शस्त्रधारण किये ही आपने चन्द्रगुप्त के ऊपर दया की इस लिये सन्देह है। तब यदि सचमुच आप चन्दनदास की प्राणरक्षा चाहते हैं तो इस शस्त्र को ग्रहण कीजिये।

**राक्षस**—ऐसा मत कहिये, मत कहिये। मैं इस शस्त्र को धारण करने योग्य नहीं हूँ, उस में भी आप के द्वारा ग्रहण किये गये शस्त्र को !

**चाणक्य**—अमात्यराक्षस ! मैं योग्य हूं और आप अयोग्य हैं, इसको आपने किस तरह जाना—

देखो—

( १५ ) अभिमानी शत्रुओं के अभिमान को दूर करनेवाले अत्यन्तपराक्रमी आपके प्रभाव से निरन्तर लगायी गयी तीखी लगाम के कारण बहुत ही दुबले और पर्याणसे शोभित पृष्ठवाले घोडों के साथ स्नान—भोजन—भ्रमण—पान—शयनरूप इच्छानुकूल सुख से वञ्चित तथा पृष्ठासन के कसे रहने से उन्नत पृष्ठास्थिभागवाले इन हमारे हाथियों को देखिए॥

अथवा इससे क्या प्रयोजन, आपके शस्त्र ग्रहण किये विना चन्दनदास की प्राणरक्षा नहीं हो सकती।

**राक्षस**—( मन ही मन )।

( १६ ) राजा नन्दका प्रेमसम्बन्ध हमारे हृदय में विद्यमान है, मैं उनके शत्रुओं का नौकर हूँ। जिन मलयकेतु आदि वृक्षों को मैंने अपनी ही सेवारूप जल के द्वारा पाला है, वे वृक्ष किसप्रकार नाश किये जायँ। मुझे मित्रकी शरीररक्षा के लिये शस्त्रधारण करना पड़ता है, भाग्य के कार्य्यों की गति विचार योग्य नहीं होती॥

( जोर से ) विष्णुगुप्त ( चाणक्य ) ! शस्त्र लाओ। सब कार्य्यों की सिद्धि के हेतुरूप मित्रस्नेह को नमस्कार है। क्या गति है ! मैं तैयार हूँ।

**चाणक्य**—( हर्ष से शस्त्र देकर )। वृषल ! वृषल !! अब आप शस्त्रधारी अमात्यराक्षस के दयापात्र बन गये। बड़े हर्ष की बात है, अब आप की सब तरह से वृद्धि ही होगी।

राजा—मैं चन्द्रगुप्त आपका अनुगृहीत हूँ। ( पुरुष प्रवेश कर ) आर्य की जय हो। आर्य! भद्रभट-भागुरायण प्रभृति दूतों द्वारा बँधा हुआ हाथ-पैरवाला मलयकेतु दरवाजे पर लाया गया है, इसको आप देखें।

चाणक्य—हाँ सुना। भद्र! जो कहना हो अमात्यराक्षस से कहो, अब ये ही राजकार्य करेंगे।

राक्षस—( मन ही मन ) चाणक्य मुझको नौकर बनाकर क्या कहलाना चाहता है? उपाय ही क्या है! ( जोरसे ) राजन् चन्द्रगुप्त! आपको यह विदित ही है कि हम लोग मलयकेतु के निकट कुछ दिन रहे हैं, इसलिये इसकी प्राणरक्षा करो।

राजा—( चाणक्य के मुखको देखता है )।

चाणक्य—वृषल! अमात्यराक्षसकी यह पहिली प्रार्थना मानने योग्य है। ( पुरुष को देखकर ) भद्र! हमारे कहे अनुसार भद्रभट प्रभृति दूतों से कहो कि अमात्यराक्षस की प्रार्थना से राजा चन्द्रगुप्त मलयकेतु को उसके पिता का राज्य देते हैं, इसलिये आप लोग उनके साथ जाइये, उनके राजसिंहासन पर बैठने के बाद फिर आइयेगा।

पुरुष—आपकी जो आज्ञा।

चाणक्य—भद्र! भद्र! ठहरो, इसी प्रकार विजयपाल और दुर्गपाल नाम के दूतों से कहो कि शस्त्रधारण करने वाले मन्त्रिराक्षस को प्रसन्न करने के लिए राजा चन्द्रगुप्त आज्ञा देते हैं कि श्रेष्ठी चन्दनदास पृथिवी के सब नगरों में श्रेष्ठ माने जायँ।

पुरुष—आपकी जो आज्ञा।

( चला जाता है )

चाणक्य—हे राजन् चन्द्रगुप्त! अब मैं आपका और कौनसा उपकार करूँ?

राजा—इससे अधिक प्रिय क्या है?

( १७ ) नन्दके अमात्य राक्षस के साथ मैत्री हुई। मैं निश्चितरूपसे राज्य का अधिपति बनादिया गया। नन्द नामके सब राजा मार डाले गये, इससे विशेष अब क्या करना है॥

वशीभूत होने से प्रसन्न राजा चन्द्रगुप्त आज्ञा देते हैं कि हाथी-घोड़ों को छोड़ कर सब बँधेहुए मनुष्यों ( कैदियों ) को छोड़ दो। अथवा मन्त्रिराक्षस के राज्य-कार्याधिकारी रहने पर हाथी-घोड़ों से क्या प्रयोजन! इसलिये अब—

( १८ ) हाथी-घोड़ों के साथ बंधे हुए सब लोगों को छोड़ दो। प्रतिज्ञा पूर्ण होने से मैं केवल अपनी शिखा को बांधता हूँ॥

( यह कहकर शिखाको बांधता है )।

**प्रतीहारी**—आर्यकी जो आज्ञा।

( यह कहकर चला जाता है )।

**चाणक्य**—अमात्यराक्षस! अब आप कहिये कि आप का क्या प्रिय कार्य करूं।

**राक्षस**—इससे बढ़ कर दूसरा प्रिय कार्य क्या होसकता है? यदि इतने से सन्तोष न हो तब यह हो कि—

( १९ ) कल्पान्त में नीचे गिरी हुई तथा कल्पादिकाल में अधिकबलवाली और योग्य वराहशरीरको धारण किये जिन वराहरूपधारी श्रीविष्णुभगवान् के दन्ताग्रभाग का अवलम्बन करती पृथिवी ने सम्प्रति यवनों से पीडित होकर जिन राजा चन्द्रगुप्तरूपी श्रीविष्णुभगवान् की दोनों मोटी भुजाओं का अवलम्बन किया है, वह लक्ष्मीयुक्त अनुचरवाला राजा चन्द्रगुप्त चिरकाल पर्यन्त पृथ्वी की रक्षाकरे॥

( यह कहकर सब चले जाते हैं )।

## सप्तम अङ्क समाप्त॥

इति मैथिल श्रीकनकलालठक्कुरकृतो मुद्राराक्षसनाटकस्य भाषाऽनुवादः समाप्तः॥



‘किशोरकेलि’ नाम्नी संस्कृतव्याख्या

तथा

‘रुचिरा’ नाम भाषाटीका सहित ।

संस्कृतसाहित्यप्रेमियों !

आप महानुभावों को मालूम होगा कि महाकवि ‘कालिदास’ विरचित जितने दृश्य श्रव्य नाटक हैं उनमें ‘शकुन्तल नाटक’ ही को सबसे शीर्षस्थान प्राप्त हुआ है । अनुभवी महानुभावों ने कहा है—“काव्येषु नाटकं रम्यम्, तत्रापि च शकुन्तला” इससे मालूम होता है कि वस्तुतः श्रीवाग्देवीने स्वयं प्रबन्ध रूपसे कालिदासकी वाणीमें आविर्भूत होकर संस्कृत साहित्यके गौरवको बढ़ाया है । ऐसे रसभावोज्ज्वल नाटकके ऊपर नानाप्रान्तों से नानाप्रकार की टीकाएँ निकल चुकी हैं । परन्तु इतनी टीकाओं के होने पर भी सर्वसाधारण बालकों को सुविधा नहीं देखी जाती थी । अतः परीक्षार्थियों की इस असुविधा के निवारण करने के लिये कवितार्किकोत्कल–पण्डित–श्रीनवकिशोरशास्त्री, काव्यव्याकरण-तीर्थ, काव्यसाहित्यशास्त्राचार्य—न्यायवैशेषिकवेदान्तशास्त्रीजीने वैदर्भिरीति तथा प्रसादगुणरञ्जित ‘किशोरकेलि’ नाम की संस्कृत टीका तथा ‘रुचिरा’ नाम की भाषा टीका बनाई है । जितनी टीका टिप्पणी इस ग्रन्थ पर छपी हैं उन सबसे उत्तम परीक्षाके ढङ्ग पर यह टीका बनी है । किशोर ( बालक ) लोगोंका केलि अर्थात् खेल जैसा आनन्द बढ़ाने वाला होता है; ऐसी ही यह ‘किशोरकेलि’ टीका किशोर अवस्था वाले छात्रों के लिये अत्यन्त आनन्ददायिनी हुई है ।

साधारण सस्ते संस्करण ७४० पृष्ठों का मूल्य लागत मात्र केवल १॥।)

विद्यार्थियों को कमीशन काट कर केवल रु० १–६–० में मिलेगा । तथा विस्तृत भूमिका, महाभारतीय तथा पद्मपुराणोक्त शकुन्तलोपाख्यान, विस्तृत नाटकीय पदार्थ सूची (जो किसी भी संस्करण में नहीं है) सहित राजसंस्करण का मूल्य १॥।≈) कमीशन काट कर १॥) है ।